

# ज्योतिपुरुष महावीर

• उपाध्याय अमर मुनि

## महावीर : गणतन्त्र के राजकुमार

गणतन्त्रों के इतिहास में वैशाली के गणतन्त्र का प्रमुख स्थान है। यह मल्ल, लिच्छिवी, वज्जी एवं ज्ञातृ आदि आठ गणतन्त्रों का एक संयुक्त गणतन्त्र था। उक्त गणतन्त्र की राजधानी थी वैशाली, जिसके सम्बन्ध में तथागत बुद्ध ने कहा था—'स्वर्ग के देव देखने हों तो वैशाली के पुरुषों को देखो और देवियां देखनी हों तो वैशाली की महिलाओं को देखो।' इसका अर्थ है वैशाली उस युग में स्वर्ग से स्पर्श करती थी। इसी वैशाली के ही उपनगर क्षत्रियकुंड में ज्ञातृशाखा के गणराजा सिद्धार्थ के यहां वर्धमान महावीर का जन्म हुआ। उनकी माता थी विदेह की राजकुमारी रानी त्रिशला। त्रिशला वैशाली गणराज्य के महामान्य राष्ट्राधीश चेटक की छोटी बहिन थी, दिगम्बर जैन पुराण उसे चेटक की पुत्री कहते हैं। भारत का पूर्व खण्ड उन दिनों शासन तन्त्रों की प्रयोग भूमि बन रहा था। एक ओर मल्ल, लिच्छिवी और शाक्य आदि गणतन्त्र फलफूल रहे थे, तो दूसरी ओर मगध, वत्स आदि राजतन्त्र भी यशस्विता के शिखर पर पहुंच रहे थे। महावीर का सम्बन्ध दोनों ही तन्त्रों से था। महावीर मूलतः गणतन्त्र के राजकुमार थे, परन्तु उनके पारिवारिक सम्बन्ध भारत के तत्कालीन अनेक एकतन्त्री उच्च राज वंशों के साथ-साथ भी थे। मगध सम्राट् श्रेणिक, अवन्तीपति चन्द्रप्रद्योत, कौशाम्बी नरेश शतानीक और सिन्धु सौवीर देश के राजा उदाई (उद्रायण) जैसे एकतन्त्र नरेश उनके निकट के रिश्तेदारों में से थे।

महावीर को वह सब कुछ प्राप्त था, जो एक राजकुमार को प्राप्त होना चाहिए, भले ही वह गणतन्त्र का ही राजकुमार क्यों न हो। तत्कालीन गणतन्त्र राजतन्त्र के ही कुछ अर्धविकसित से जनतन्त्रोन्मुख रूपाकार लिए हुए थे। अतः पुराणों में प्राचीन गणतन्त्रों के प्रमुखों की श्री समृद्धि का वर्णन भी राजतन्त्रों जैसा ही मिलता है। अतः महावीर वैभव, विलास, सुख-साधनों की दृष्टि से एकतन्त्र राजकुमारों से कुछ भी न्यून नहीं थे। परन्तु महावीर का जागृत मन वैभव की मोहक लीला में अधिक रम नहीं सका। यौवन के मधुर, रंगीन एवं उद्दाम क्षणों में ही वे त्यागी विरागी बन गए। तीस वर्ष की मदभरी जवानी में, जबकि मानव की आंखें कम ही खुल पाती हैं महावीर ने आंखें खोलीं। अन्दर की ज्ञानचेतना जागी और वे चल पड़े अकेले निर्जन शून्य वनों की ओर साधना के असिधारा पथ पर। प्रजा और परिवार का निर्मल प्यार, अपार मान-सम्मान, भोगविलास के विशाल सुख-साधन और राज्यश्री का मोहक रूप, महावीर को ये सब सहज प्राप्त हुए थे।

किन्तु इन सबके बीच महावीर प्रारम्भ से ही कुछ ऐसे जल कमलवत् निर्लिप्त एवं निःस्पृह रहते आ रहे थे कि वे भोग में भी एक तरह से योग ही साधते रहे थे। दर्शन की भाषा में तब वे गृह योगी थे। भोग की निरन्तर क्षीण होती जाती वृत्तियां एक ऐसे बिन्दु पर पहुंची कि मंगसिर कृष्णा दशमी के दिन वे समग्र सांसारिक सम्बन्धों से मुक्त होकर सर्वथा अकिंचन श्रमण बन गए। भौतिक आकांक्षाओं का कोई भी भवबन्धन उस विराट आत्मा को बांध नहीं सका। भला कमल की नाल से बंधा गजराज कब तक बन्धन में रुका रह सकता है? **'बद्धोहि नलिनी नालैः कियत् तिष्ठिति कुंजरः'**।

श्रमण जीवन की सर्वोत्कृष्ट चर्या स्वीकार कर महावीर एकान्त आत्मसाधना करने में लीन हो गए। जहां हर क्षण मौत नाचती रहती है, ऐसे हिंस्र पशुओं से भरे निर्जन वनों में, गगनचुम्बी पर्वतों की गहरी अंधेरी गुफाओं में, नागिन की भांति फुंकार मारती वेगवती जल धाराओं के एकान्त तटों पर महावीर ध्यान मुद्रा में ऐसे खड़े रहते, जैसे कोई जीवित जागृत गिरिशिखर ही खड़ा हो। तन-मन दोनों से मौन। सर्वथा अटल अविचल। संसार के स्पन्दनशील धरातल से बहुत ऊपर। अकेला, अद्वितीय। महावीर का संयम बाहर से आरोपित नहीं था वह अन्तर से जागृत हुआ था, ज्ञान ज्योति के निर्मल प्रकाश में। अतः महावीर की योग साधना सहज थी। वह की नहीं जा रही थी, हो रही थी। इसलिए प्राणान्तक कष्टों के भयंकर कहे जाने वाले संत्रास भी उनको अपने पथ से विचलित नहीं कर सके और न राग-रंग से भरे मोहक पर्यावरण में ही वे उलझ पाए। अनुकूल और प्रतिकूल दोनों ही स्थितियों के तूफानी दौर में महावीर निष्प्रकंप दीपशाखा की भांति अनवरत आत्म-लीनता में प्रज्वलित होते रहे। 'स्व' के साथ 'पर' की और 'पर' के साथ 'स्व' की साधना के मंगल सूत्र खोजने में उन्होंने अपने को सर्वात्मना समर्पित कर दिया था, उन दिनों। सब ओर से विस्मृत। एक मात्र स्मृति उस सत्य की, जिसे पाने के बाद फिर और कुछ पाना शेष नहीं रह जाता है। यह सत्य श्रुत सत्य नहीं था जो कभी गुरु से या किसी ग्रन्थ से मिलता है। श्रुत सत्य परोक्ष ही रहता है, वह कभी प्रत्यक्ष नहीं होता। महावीर को तलाश थी उस प्रत्यक्ष सत्य की, जो स्वयं की अनुभूति के द्वारा अन्दर में से जागृत होता है। जो एक बार उपलब्ध हो जाने के बाद फिर न कभी नष्ट होता है, न धूमिल होता है। वह अक्षय, अजर, अमर, अनन्त सत्य दर्शन की भाषा में केवल ज्ञान, केवल दर्शन कहलाता है। सत्य का निरावरण बोध ही तो कैवल्य है। और वह पाया साढ़े बारह वर्ष की सुदीर्घ तप और ध्यान की निष्कलुष साधना के फलस्वरूप महावीर ने।

**लोकमंगल के लिए धर्मदेशना :**

कैवल्य बोध के अनन्तर महावीर अपने साक्षात्कृत सत्य का बोध देने हेतु एकान्त निर्जन वनों से पुनः जनता में लौट आए। वैयक्तिक प्राप्ति या सिद्धि जैसी कोई बात अब शेष नहीं रही थी। अतः अब प्रश्न व्यष्टि का नहीं, समष्टि का था। कृत कृत्य होकर भी लोकमंगल के लिए धर्मदेशना की महावीर ने। बताया है गणधर सुधर्मा ने अपने महान् शिष्य आर्य जम्बू को, महावीर के प्रवचनोपदेश का हेतु—**'सव्व जगजीवरक्खणदयट्ठयाए भगवया पावयणं सुकहियं'** फलित होता है इस पर से कि महावीर एकान्त निवृत्तिवादी ही

नहीं, प्रवृत्तिवादी भी थे। उनकी जीवनधारा निवृत्ति और प्रवृत्ति के दो तटों के बीच में बहती रही है। महावीर की प्रवृत्ति जनमंगल की थी, जन-जागरण की थी। अन्धकार में भटकती मानव प्रजा को शुद्ध सत्य की ज्योति का दर्शन कराना ही उनकी प्रवचन प्रवृत्ति का व्यवहार जगत् में मुख्योद्देश्य था।

## महावीर का धर्म :

महावीर शरीर नहीं, आत्मा है। अतः उनका धर्म भी शरीराश्रित नहीं आत्माश्रित है। अनेक विकारी परतों के नीचे दवे हुए अपने शुद्ध एवं परमचैतन्य की शोध ही महावीर की धर्म साधना है। महावीर का धर्म जीवन विकास की एक वाह्य निरपेक्ष आध्यात्मिक प्रक्रिया है। अतः वह एक शुद्ध धर्म है, क्रियाकाण्ड नहीं। धर्म एक ही होता है, अनेक नहीं। अनेकत्व क्रियाकाण्ड पर आधारित होता है। चूंकि क्रियाकाण्ड देश, काल और व्यक्ति की बदलती परिस्थितियों से सम्बन्ध रखता है। फलतः वह अशाश्वत होता है, जब कि धर्म एक शाश्वत सत्य है। वह नया-पुराना जैसा कुछ नहीं होता।

जैन दर्शन की भाषा में धर्म और क्रियाकाण्ड के पार्थक्य को समझना हो तो उसे निश्चय और व्यवहार के रूप में समझा जा सकता है। निश्चय आन्तरिक चेतनाश्रित एक शुद्ध भाव है, अतः वह सर्वदा एक ही होता है। व्यवहार, चूंकि देहाश्रित होता है, अर्थात् वाह्याश्रित अतः वह कभी एक हो ही नहीं सकता। वह आरोपित है, फलतः वह बदलता रहा है, बदलता रहेगा। महावीर इसीलिए शुद्ध और शुभ की बात करते हैं। शुद्ध में भव बन्धन से मुक्ति है, जबकि शुभ में बन्धन से मुक्ति नहीं बन्धन में परिवर्तन है। अशुभ से शुभ में बदलाव। इस प्रकार महावीर अमुक सीमा तक क्रिया काण्ड रूप शुभ की स्थापना करके भी वहां रुकते नहीं हैं। आगे बढ़ने की बात करते हैं, जिसका अर्थ है संप्रदायसापेक्ष क्रिया काण्डों से परे पहुंच कर शुद्ध, निर्विकल्प, निरपेक्ष धर्मतत्त्व में प्रवेश करना। यही कारण है कि महावीर न स्थविरकल्पी है और न जिनकल्पी। वे तो जैन दर्शन की आगमिक भाषा में कल्पातीत हैं, अर्थात् साम्प्रदायिक पंथों के सभी कल्पों से क्रियाकाण्डों से मुक्त सहज शुद्ध स्वभावकल्पी।

## महावीर का पुरुषार्थवाद :

महावीर ने मानव जाति को पुरुषार्थ प्रधान कर्म दृष्टि दी। उनका कर्मवाद भाग्य-वाद नही है, अपितु भाग्य का निर्माता है। उन्होंने कहा—मानव किसी प्रकृति या ईश्वरीय शक्ति के हाथ का कोई बेबस लाचार खिलौना नहीं है। वह कठपुतली नहीं है कि जिसके जी में जैसा आए, वैसा उसे नचाए। वह अपने भाग्य का स्वयं स्वतन्त्र विधाता है। वह जैसा भी चाहे अच्छा बुरा अपने को बना सकता है। अपना निर्माण अपने हाथ में है और वह हो सकता है अपने सर्वतोभद्र शुभ्र चरित्र के द्वारा। महावीर का कर्मसिद्धान्त मानव की कोई विवशता नहीं है। वास्तव में वह महान् पुरुषार्थ है, जो मानव को अन्धकार से प्रकाश की ओर, कदाचार से सदाचार की ओर सतत गतिशील होने की नैतिक प्रेरणा देता है। वह मानव को अन्दर से उभार कर ऊपर लाता है, उसे नर से नारायण बनाता है। कर्मठ मानव के श्रमशील हाथों में ही स्वर्ग और मोक्ष खेलते हैं। स्वर्ग और मोक्ष भिक्षा की चीज

नहीं है कि कहीं किसी से उन्हें मांग लिया जाए। महावीर के शब्दों में कोई भी श्री, चाहे वह भौतिक हो या आध्यात्मिक, सदा अर्जित ही होती है कृत ही होती है, दत्त या कारित नहीं।

## महावीर का सत्य अनन्त है :

महावीर का सत्य अनन्त है। वह किसी एक व्यक्ति, जाति, राष्ट्र, पन्थ या सम्प्रदाय विशेष में आवद्ध नहीं है। उसे किसी एक सीमित या परिवद्ध दृष्टि से समझ पाना कठिन है। भला जो अनन्त है, वह शब्दों की क्षुद्र परिधि में कैसे समाहित हो सकता है। आकाश अनन्त है। वह घटाकाश के रूप में प्रतिभासित एवं प्रचारित होकर भी घट में ही सीमित नहीं है। यही वात सत्य के सम्वन्ध में भी है। तत्वदर्शी महापुरुषों की चेतना में वह झलका तो है पूर्ण ही, परन्तु वाणी पर उसका कुछ अंश ही मुखरित हो सकता है, जिसे हम शास्त्रों के नाम से ग्रन्थों में तलाशा करते हैं। सम्पूर्ण रूप से सत्य किसी एक व्यक्ति से कभी व्यक्त नहीं हुआ है, और न कभी होगा। वह जव भी प्रकट होता है, अंशतः ही प्रकट होता है। आज तक के संख्यातीत तीर्थंकर और अन्य ज्ञानी सत्य के अनन्त सागर में से एक बूंद भी पूरी तरह नहीं कह पाये हैं। महावीर के अनेकान्त दर्शन का वीज इसी तत्व दृष्टि में है। अनेकान्त कहता है, आपका सत्य तभी सत्य है, जव आप उसे अनाग्रह वुद्धि से 'भी' के साथ प्रयोग करते हैं। जहां उसके साथ आग्रह का 'ही' लगा कि वह असत्य हो गया। अपूर्ण अंश पूर्ण अंशी होने का दावा करने लगे तो वह झूठा ही होगा सच्चा नहीं। अतः अपने विरोधी समाज, परम्परा या व्यक्ति के दृष्टिविन्दु को भी उसके अपने उचित धरातल पर समझो, उसका आदर करो, और उदारता के साथ अनाग्रह भाव से उसे उसकी यथोचित सीमा में स्वीकार भी करो। महावीर का यह तत्व दर्शन समन्वय का दर्शन है, जो एक दूसरे को आपस में जोड़ता है, विरोधी जैसे लगते हुए विभिन्न विचारों को एक धारा का रूप देता है, उन्हें एक प्राप्तव्य लक्ष्य की ओर गतिशील करता है। विभिन्न धाराओं में वहती हुई सरिताएं आखिर जाती कहां हैं? सागर में ही तो जाती है न।

## महावीर की अहिंसा मैत्री है :

महावीर ने अहिंसा की परिधि को विस्तार दिया। वह अमुक प्राणि-विशेष तक ही नहीं, प्राणिमात्र के लिए प्रवाहित की गई। महावीर की अहिंसा ने समाज, राष्ट्र धर्म, पन्थ और व्यक्ति के अपने पराये कहे जाने वाले भेदों को तोड़ा। 'संर्वत्र समदर्शनम्' का अद्वैती शंख वज उठा। तू मैं एक और तेरा मेरा सव एक, यह है महावीर के अहिंसा धर्म का मर्म। यहां जो भी है, अपना है पराया कोई है ही नहीं। इसी सन्दर्भ में महावीर ने कहा था—'सव्वभूयप्पभूयस्य''''पावकम्मं न वन्धइ'।

महावीर की दृष्टि में किसी प्राणी की हत्या ही मात्र हिंसा नहीं है; उन्होंने हर शोषण, हर उत्पीड़न, हर अवधीरण को भी हिंसा माना है। वे एकान्तलक्षी वैचारिक आग्रह को भी हिंसा की कोटि में गिनते हैं। तन की हिंसा ही नहीं, मन की भी हिंसा होती है। और यह मन की हिंसा तन की हिंसा से अधिक भयंकर होती है। संक्षेप में हिंसा के

तीन रूप हैं—(१) धार्मिक हिंसा, जो धर्म के नाम पर यज्ञ यागादि, पशुबलि स्त्री और शूद्रों के मानवीय अधिकारों का हनन, तथा उनके अपमान आदि के रूप में प्रचलित है। (२) राजनैतिक हिंसा में आक्रमण, सीमा-संघर्ष, युद्ध लांछन, चरित्र-हनन तथा आरोप-प्रत्यारोप आदि का समावेश होता है। (३) सामाजिक हिंसा में शोषण वैयक्तिक इच्छाओं की पूर्ति के लिये मर्यादाहीन संग्रह, जाति और वर्णभेद, दास प्रथा, दहेज आदि की समाज घातक कुरीतियां तथा धन सम्पत्ति के आधार पर होने वाले छोटे-बड़े के मानदण्ड आदि की परिगणना होती है। भगवान् महावीर ने तीनों ही हिंसाओं के उन्माद से बचे रहने की मानव को अहिंसा की विशुद्ध धर्म दृष्टि दी। महावीर का कहना था—हिंसा का समाधान प्रति हिंसा नहीं, अहिंसा है। वैर से वैर न कभी समाप्त हुआ है, और न होगा। वैर का सही प्रतिकार प्रेम एवं मैत्री है। आग से आग बुझी है कभी? वह तो जल से ही बुझेगी। रक्त से रक्त को साफ करना कहां की बुद्धिमता है?

महावीर की अहिंसा केवल करुणा पर आधारित नहीं है। महावीर अहिंसा का साक्षात्कार मैत्री में करते हैं। उनकी दृष्टि में मैत्री ही शुद्ध अहिंसा है। करुणा की अहिंसा कभी-कभी सामने वाले को बेचारा बना देती है। करुणा का स्वर है—'अरे बेचारा गरीब मर रहा है, इसे बचाओ।' करुणा में रक्ष्य व्यक्ति नीचे होता है, और रक्षक ऊपर, किन्तु मैत्री में सब एक धरातल पर होते हैं। वहां न कोई नीचा होता है, और न कोई ऊंचा। सब बराबर हैं। यह मैत्री ही है, जो कृष्ण और सुदामा को सखा भाव के एक सम धरातल पर खड़ा कर देती है। इसीलिए महावीर ने कहा था—विश्व के प्राणियों के साथ बिना किसी पक्ष-विपक्ष के मैत्री करो, दोस्ती रखो—**'मेत्ति भूएसु कप्पए'**। आज विश्व मानवता को करुणा की अहिंसा ही नहीं, मैत्री की अहिंसा की अपेक्षा है। आचार्य देववाचक के शब्दों में महावीर इसीलिए 'जगानंदो' हैं, 'जगनाहो' हैं और हैं—'जगबन्धु।'

## महावीर की ऐतिहासिक उपलब्धि :

भगवान् महावीर की सामाजिक सन्दर्भ में एक और ऐतिहासिक एवं सर्वोत्तम उपलब्धि है—मानव को मानव के रूप में प्रतिष्ठा देना। भगवान् के दर्शन में मानव ही महान् है। मानव देवपूजक नहीं, अपितु देव ही मानवपूजक हैं उनके यहाँ। कहा है उन्होंने 'देवा वि त नमंसंति, जस्स धम्मे सया मणो'। जिसका अन्तर्मन धर्म में रमा है, उसके श्री चरणों में देव भी नत मस्तक हो जाते हैं। देवों की दासता से मानव को मुक्त करने वाला यही महामानव था, जिसे भारत के प्राचीन मनीषियों ने 'देवाधिदेव' कहा। देवाधि-देव—अर्थात् देवों का भी देव।

महावीर के युग में मानव मान्यताओं के बाह्य आवरणों के नीचे दब गया था। पशु एक खूंटे से ही बांधा जाता है, पर मानव तो हजारों हजारों खूंटों से बंधा हुआ था। महावीर ने धर्म-सम्प्रदाय, जाति, वर्ण, वर्ग, लिंग, समाज और राष्ट्र आदि के कृत्रिम एवं परिकल्पित आवरणों को तोड़कर मानव को शुद्ध मानव के रूप में प्रतिष्ठा प्रदान की, मानव की महत्ता को सर्वोपरि मान्यता दी। महावीर ने स्त्री और पुरुष, आर्य और अनार्य, ब्राह्मण और शुद्र आदि की कृत्रिम भेद रेखाओं को हटाकर, नष्ट कर धर्म को सब जन के

लिए सुलभ बनाया। उन्होंने बिना किसी भेद भावना के धर्म को सर्वजनहिताय, सर्वजनसुखाय एवं सर्वजन समाचरणाय प्रस्तुत किया। अन्दर की धर्मज्योति के हेतु सब के लिए समान रूप से द्वार खुले हैं। मानवता के इतिहास में महाश्रमण महावीर की यह अपूर्व उपलब्धि है, जिसे हम आज की भाषा में एक नई विचार क्रान्ति कह सकते हैं।

**महावीर का सन्देश शाश्वत :**

महावीर का दिव्य सन्देश किसी सम्प्रदाय या जाति विशेष के लिए न होकर समग्र मानव जाति के लिए है। उनका दिव्य बोध सामाजिक नहीं, शाश्वत है। यह सदा सर्वदा अम्लान रहने वाला ऐसा चिरयुवा सत्य है, जो देश और काल की क्षुद्र सीमाओं को लाँघकर मानव जाति को जीवन के हर क्षेत्र में सुख-शान्ति तथा आनन्द की पावन धारा में आप्लावित करता रहा है, करता रहेगा। महावीर समग्र मानवता के लिए एक दिव्यातिदिव्य प्रकाश स्तम्भ हैं। उनके सिद्धान्तों तथा आदर्शों के निर्मल प्रकाश में हर किसी देश और काल का मानव आत्मबोध का प्रकाश पाता रहेगा, जीवन के परम लक्ष्य की ओर सानन्द अग्रसर होता रहेगा।

जो देवाण वि देवो, जं देवा पंजली नमंसंति।
तं देव देवमहियं, सिरसा वंदे महावीरं॥

●●●





# महावीर : क्रान्तद्रष्टा, युगस्रष्टा

• आचार्य रजनीश

---

**गैर साम्प्रदायिक चित्त :**

महावीर से ज्यादा गैर साम्प्रदायिक चित्त खोजना कठिन है। वे गैर साम्द्रायिक हैं, क्योंकि शायद सारी पृथ्वी पर ऐसा दूसरा आदमी ही नहीं हुआ जिसके पास इतना गैर-साम्प्रदायिक चित्त हो। इसलिए कि जो किसी बात को सापेक्षता की दृष्टि से सोचता है, उसकी दृष्टि में साम्प्रदायिकता नहीं हो सकती। विज्ञान के जगत् में सापेक्षताकी बात आइस्टीन ने अब कही, धर्म के जगत् में महावीर ने ढाई हजार साल पहले कही। बहुत कठिन था उस वक्त यह कहना, क्योंकि उस वक्त आर्यधारा बहुत टुकड़ों में टूट रही थी और प्रत्येक टुकड़ा पूर्ण सत्य का दावा कर रहा था। असल में साम्प्रदायिक चित्त का मतलब यह है कि जो यह कहता हो कि सत्य का ठेका मेरे पास है और किसी के पास नहीं, और सब असत्य है, सत्य मैं हूं। ऐसा जहां आग्रह हो, वहां साम्प्रदायिक चित्त है। लेकिन जहां इतना विनम्र निवेदन हो कि मैं जो कह रहा हूं वह भी सत्य हो सकता है, उससे भी सत्य तक पहुँचा जा सकता है, तो सम्प्रदाय निर्मित होगा, पर वहां साम्प्रदायिक चित्त नहीं होगा। इन अर्थों में सम्प्रदाय निर्मित होगा कि कुछ लोग उस दिशा में जायेंगे, खोज करेंगे, पायेंगे, चलेंगे, अनुगृहीत होंगे उस पन्थ की तरफ, उस विचार की तरफ। महावीर एकदम ही गैर साम्प्रदायिक चित्त हैं। बहुत ही अद्‌भुत है उनकी दृष्टि।

महावीर की सापेक्षता भी एक कारण बनी महावीर के अनुयायियों की संख्या न बढ़ने में, क्योंकि संख्या बढ़ने में अन्धदृढता का होना जरूरी है, संख्या तब बढ़ती है, जब दावा पक्का और मजबूत हो कि जो हम कह रहे हैं, वही सही है और जो दूसरे लोग कह रहे हैं, सच नहीं। महावीर की बातों में संशय की रेखा मालूम पड़ती है। वह संशय नहीं है, सम्भावना है, लेकिन साधारण आदमी को यह समझना मुश्किल होता है कि सम्भावना और संशय में क्या फर्क है।

**गैर दावेदार व्यक्ति :**

महावीर का कोई भी दावा नहीं है। इस जगत् में इतना गैर दावेदार आदमी ही नही हुआ। उसने सत्य को इतने कोणों से देखा है, जितना किसी ने कभी नही देखा। दुनिया में तीन सम्भावनाओं की स्वीकृति महावीर के पहले से चली आती थी। सत्य के तीन कोण हो सकते हैं, १–है, २–नहीं है, ३–दोनों—नहीं भी और है भी। यह त्रिभंगी महावीर के पहले भी थी, लेकिन महावीर ने इसे सप्तभंगी किया और कहा कि तीन से

काम नहीं चलेगा। सत्य और भी जटिल है। इसमें चार 'स्यात् और जोड़ने पड़ेंगे'। इस प्रकार महावीर ने सत्य को सात कोणों से देखा, उसे स्याद्वाद (थ्यूरी आफ प्रोबेबिलिटी) कहा : (१) स्यात् है भी, (२) स्यात् नहीं भी है, (३) स्यात् है भी, नहीं भी, (४) स्यात् अनिर्वचनीय है, (५) स्यात् है और अनिर्वचनीय है, (६) स्यात् नहीं है और अनिर्वचनीय है, (७) स्यात् है भी, नहीं भी है और अनिवर्चनीय भी है। महावीर द्वारा जोड़ी गयी यह चौथी दृष्टि ही कीमती है, फिर बाकी तो उसी के ही रूपान्तरण हैं। वह है, अनिर्वचनीय की दृष्टि, कि कुछ है जो नहीं कहा जा सकता, कुछ है जिसे समझाया नहीं जा सकता, कुछ है जो अव्याप्त है, कुछ है जिसकी कोई व्याख्या नहीं हो सकती है। संक्षेप में, महावीर का कथन है कि सप्तभंग की सात दृष्टियों से सत्य को देखा या समझा जा सकता है। 'स्यात्' से उनका तात्पर्य है 'ऐसा भी हो सकता है।'

आइंस्टीन ने सापेक्षतावाद (रिलेटिविटी) को इतना स्पष्ट सिद्ध कर दिया है कि सब चीजें डगमगा गयी हैं। जो कल तक निरपेक्ष सत्य का दावा करती थीं, वे सब डगमगा गई हैं। विज्ञान अब सापेक्ष के भवन पर खड़ा हो गया है। इसलिए मैं कहता हूं कि महावीर की 'स्यात् की' भाषा (स्याद्वाद) को अगर प्रकट किया जा सके तो महावीर ने जो कहा है, वह परम सार्थकता ले लेगा, जो उसने कभी नहीं ली थी, यानी आने वाले पाँच सौ, हजार वर्षों में महावीर की विचार-दृष्टि बहुत ही प्रभावी हो सकती है, लेकिन उसके लिए, 'स्यात्' को प्रकट करना होगा।

**विवेक की साधना :**

महावीर की पिछले जन्मों की साधना अप्रमाद की साधना है। हमारे भीतर जो जीवन चेतना है, वह कैसे परिपूर्ण रूप से जागृत हो ? इस विषय में महावीर कहते हैं : 'हम विवेक से उठें, विवेक से बैठें, विवेक से चलें, विवेक से भोजन करें, विवेक से सोयें भी। अर्थ यह है कि उठते, बैठते, सोते, खाते, पीते प्रत्येक स्थिति में चेतना जागृत हो, मूर्च्छित नहीं।

**श्रावक बनाने की कला :**

महावीर की सतत चेष्टा इसमें लगी कि कैसे मनुष्य श्रावक बने, कैसे सुननेवाला बने, कैसे सुन सके। और, वह तभी सुन सकता है, जब उसके चित्त की सारी विचार-परिक्रमा ठहर जाए। तो श्रावक बनाने की कला खोजने के लिए बड़ा श्रम करना पड़ा। अब तो हम किसी को भी श्रावक कहते हैं। मगर महावीर के निर्वाण के बाद श्रावक होना ही मुश्किल हो गया। असल में जो महावीर के सामने बैठा था वही श्रावक था। उसमें भी सभी श्रावक नहीं थे। बहुत से श्रोता थे। श्रोता कान से सुनता है, श्रावक प्राण से सुनता है। श्रोता को शब्द बोले जाएं, तो वह सुन ले, जरूरी नहीं है! महावीर ने श्रावक की कला को विकसित किया। यह बड़ी से बड़ी कला है जगत् में। मैं महावीर की बड़ी देनों में से श्रावक बनने की कला को मानता हूं।

**प्रतिक्रमण : आत्मा में लौटना :**

'प्रतिक्रमण' शब्द श्रावक बनाने की कला का एक हिस्सा है। 'आक्रमण' का अर्थ होता है दूसरे पर हमला करना और प्रतिक्रमण का अर्थ होता है सब हमला लौटा देना,

वापिस लौट जाना । साधारणतः हमारी चेतना आक्रमण है । प्रतिक्रमण का अर्थ है वापिस लौट आना, सारी चेतना को वापिस समेट लेना । सूर्य शाम को अपनी किरणों का जाल समेट लेता है, ऐसे ही अपनी फैली चेतना को मित्र के पास से, शत्रु के पास से, पत्नी के पास से, बेटे के पास से, मकान से और धन से वापिस बुला लेना है । जहां-जहां हमारी चेतना ने खूटियां गाड़ दी हैं और फैल गयी है, उस सारे फैलाव को वापिस बुला लेना है । जाना है आक्रमण, लौट आना है प्रतिक्रमण । जहां-जहां चेतना गयी है, वहां-वहां से उसे वापिस पुकार लेना कि 'आ जाओ' ।

**ध्यान : पर केन्द्रित, प्रक्रिया मात्र :**

ध्यान का पहला चरण है प्रतिक्रमण और सामायिक है दूसरा चरण । सामायिक ध्यान से भी अद्‌भुत शब्द है । महावीर ने जो इस शब्द का उपयोग किया है, वह ध्यान से बेहतर है । ध्यान शब्द में कहीं दूसरा छिपा हुआ है । जैसे कहते हैं, 'किसके ध्यान में' किस पर ध्यान करें, कहां लगायें । ध्यान शब्द किसी-न-किसी में परकेन्द्रित है । उससे सवाल हुआ है, 'किस का ध्यान ?'

**सामायिक : आत्मा में होना :**

सामायिक को महावीर ने बिलकुल मुक्त कर दिया है । समय का मतलब होता है आत्मा और सामायिक का मतलब आत्मा में होना । प्रतिक्रमण है पहला हिस्सा कि दूसरे से लौट आओ, सामायिक है दूसरा हिस्सा अपने में हो आओ । और जब तक दूसरे से न लौटोगे, तब तक अपने में होओगे कैसे ? इसलिए पहली सीढ़ी प्रतिक्रमण और दूसरी सीढ़ी सामायिक है । तो प्रतिक्रमण सिर्फ प्रक्रिया है, स्वभाव नहीं । इसीलिए कोई प्रति-क्रमण में ह । रुकना चाहे तो वह ना समझी में है । चेतना इतनी शीघ्रता से आती और इतनी शीघ्रता से लौट जाती है कि पता ही नहीं चलता । एक दफा सोचती है कि कहां मकान ? क्या मेरा ? लौटती है एक क्षण को । लेकिन यहां ठहरने को जगह नहीं पाती, पुनः वहीं लौट जाती है । दूसरा सूत्र है, सामायिक । महावीर का जो केन्द्र है वह सामायिक है । सामायिक बड़ा अद्‌भुत शब्द है । दुनिया में बहुत शब्द लोगों ने उपयोग किये हैं, लेकिन इससे अद्‌भुत शब्द का उपयोग नहीं हो सका कहीं भी । इस प्रकार, समय का अर्थ है आत्मा, सामायिक का अर्थ है आत्मा में होना ।

**विराट् जीवन की ओर :**

महावीर भली भांति जानते हैं कि यह शरीर भी तो कई बार बदला जाता है, लेकिन एक और काया है जो कभी नहीं बदलती, बस एक ही बार खत्म होती है, उस काया को पिघलाने में लगा हुआ जो श्रम है वही तपश्चर्या है और उस काया को पिघलने की जो प्रक्रिया है वही साक्षीभाव, सामायिक या ध्यान है । वह स्मरण में आ जाए और उसके प्रयोग से गुजर जाएं, तो फिर कोई पुनर्जन्म नहीं है । पुनर्जन्म रहेगा, सदा रहेगा, अगर हम कुछ न करें । लेकिन ऐसा हो सकता है कि पुनर्जन्म न हो । हम विराट् जीवन के साथ एक हो जाएं । ऐसा नहीं कि हम खत्म हो जाते हैं । बस ऐसा ही हो जाते हैं, जैसे बूंद सागर हो जाती है । वह मिटती नहीं, लेकिन मिट भी जाती है, बूंद की तरह

मिट जाती है, सागर की तरह रह जाती है। इसलिए महावीर कहते हैं कि आत्मा ही परमात्मा हो जाता है।

### साधक के लिए भविष्य की घटना :

आज महावीर को दो हजार पांच सौ वर्ष हो गये हैं। वह अतीत की घटना है। इतिहास यही कहेगा। मैं यह नहीं कहूंगा। साधक के लिए महावीर भविष्य की घटना है। उसके जीवन में आने वाले किसी क्षण में वह वहां पहुंचेगा, जहाँ महावीर पहुंचे थे और जब तक हम उस जगह न पहुंच जायें, तब तक महावीर को समझा नहीं जा सकता। क्योंकि उस अनुभूति को हम कैसे समझेंगे जो अनुभूति हमें कभी नहीं हुई है। महावीर को समझना हो, तो बहुत गहरे में स्वयं को समझना और रूपान्तरित करना ज्यादा जरूरी है।

●●●



६

# आत्मजयी महावीर

• आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी

---

**जीवन्त प्रेरणा के स्रोत :**

जिन तपःपूत महात्माओं पर भारतवर्ष उचित गर्व कर सकता है, जिनके महान् उपदेश हजारों वर्ष की कालावधि को चीर कर आज भी जीवन्त प्रेरणा का स्रोत बने हुए हैं, उनमें भगवान् महावीर अग्रगण्य हैं। उनके पुण्य स्मरण से हम निश्चित रूप से गौरवान्वित होते हैं।

आज से ढाई हजार वर्ष पहले भी इस देश में विभिन्न श्रेणी की मानव मण्डलियां बसती थीं। उनमें कितनी ही विकसित सभ्यता से सम्पन्न थीं। बहुत सी अर्द्ध-विकसित और अविकसित सभ्यतायें साथ-साथ जी रही थीं। आज भी उस अवस्था में बहुत अन्तर नहीं आया है, पर महावीर के काल में विश्वासों और आचारों की विसंगतियां बहुत जटिल थीं और उनमें आदिम प्रवृत्तियां बहुत अधिक थीं। इस परिस्थिति में सबको उत्तम लक्ष्य की ओर प्रेरित करने का काम बहुत कठिन है। किसी के आचार और विश्वास को तर्क से गलत साबित कर देना, किसी उत्तम लक्ष्य तक जाने का साधन नहीं हो सकता क्योंकि उससे अनावश्यक कटुता और क्षोभ पैदा होता है।

हर प्रकार के आचार-विचार का समर्थन करना और भी बुरा होता है, उससे गलत बातों का अनुचित समर्थन होता है और अन्ततोगत्वा अव्यवस्था और अनास्था का वातावरण उत्पन्न होता है। खंडन-मंडन द्वारा दिग्विजयी बनने का प्रयास इस देश में कम प्रचलित नहीं था, पर इससे कोई विशेष लाभ कभी नहीं हुआ। प्रतिद्वन्द्वी खेमे और भी आग्रह के साथ अपनी-अपनी टेक पर अड़ जाते हैं। इस देश के विसंगतिबहुल समाज को ठीक रास्ते पर ले आने के लिए जिन महात्माओं ने गहराई में देखने का प्रयास किया है उन्होंने दो बातों पर विशेष बल दिया है।

**मन, वचन, कर्म पर संयम :**

पहली बात तो यह है कि केवल वाणी द्वारा उपदेश या कथनी कभी उचित लक्ष्य तक नहीं ले जाती। उसके लिए आवश्यक है कि वाणी द्वारा कुछ भी कहने के पहले वक्ता का चरित्र शुद्ध हो। उसका मन निर्मल होना चाहिये, आचरण पवित्र होना चाहिए। जिसने मन, वचन और कर्म को संयत रखना नहीं सीखा, इनमें परस्पर अविरुद्ध रहने की साधना नहीं की, वह जो कुछ भी कहेगा अप्रभावी होगा।

## चरित्र-बल नेतृत्व के लिए आवश्यक :

हमारे पूर्वजों ने मन-वचन-कर्म पर संयम रखने को एक शब्द में 'तप' कहा है। तप से ही मनुष्य संयतेन्द्रिय या जितेन्द्रिय होता है, तप से ही वह 'वशी' होता है, तप से ही वह कुछ कहने की योग्यता प्राप्त करता है। विभिन्न प्रकार के संस्कारों और विश्वासों के लोग तर्क से या वाग्मिता से नहीं, बल्कि शुद्ध, पवित्र, संयत चरित्र से प्रभावित होते हैं। युगों से यह बात हमारे देश में बद्धमूल हो गई है। इस देश के नेतृत्व का अधिकारी एक मात्र वही हो सकता है जिसमें चारित्र का महान् गुण हो। दुर्भाग्य वश, वर्तमान काल में इस ओर कम ध्यान दिया जा रहा है। जिसमें चरित्र-बल नहीं वह इस देश का नेतृत्व नहीं कर सकता।

भगवान् महावीर जैसा चरित्र संपन्न, जितेन्द्रिय, आत्मवशी महात्मा मिलना मुश्किल है। सारा जीवन उन्होंने आत्म-संयम और तपस्या में बिताया। उनके समान दृढ़ संकल्प के आत्मजयी महात्मा बहुत थोड़े हुए हैं। उनका मन, वचन और कर्म एक दूसरे के साथ पूर्ण सामंजस्य में थे। इस देश का नेता उन्हीं जैसा तपोमय महात्मा ही हो सकता था। हमारे सौभाग्य से इस देश में जितेन्द्रिय महात्माओं की परम्परा बहुत विशाल रही है। इस देश में तपस्वियों की संख्या सदा बहुत रही है। केवल चरित्र बल ही पर्याप्त नहीं है। इसके साथ और कुछ भी आवश्यक है।

## अहिंसा, अद्रोह और मैत्री :

यह 'और कुछ' भी हमारे मनीषियों ने खोज निकाला था। वह था अहिंसा, अद्रोह और मैत्री। अहिंसा परम धर्म है, वह सनातन धर्म है, वह एक मात्र धर्म है, आदि बातें इस देश में सदा मान्य रही हैं। मन से, वचन से और कर्म से अहिंसा का पालन कठिन साधना है। सिद्धान्त रूप से प्रायः सभी ने इसे स्वीकार किया है पर आचरण में इसे सही-सही उतार लेना कठिन कार्य है। शरीर द्वारा अहिंसा का पालन अपेक्षाकृत आसान है, वाणी द्वारा कठिन है और मन द्वारा तो नितांत कठिन है। तीनों में सामंजस्य बनाये रखना और भी कठिन साधना है।

इस देश में 'अहिंसा' शब्द को बहुत अधिक महत्त्व दिया जाता है। यह ऊपर-ऊपर से निषेधात्मक शब्द लगता है लेकिन यह निषेधात्मक इसलिए है कि आदिम सहजात वृत्ति को उखाड़ देने के उद्देश्य से बना है। अहिंसा बड़ी कठिन साधना है। उसका साधन संयम है, मैत्री है, अद्रोह बुद्धि है और सबसे बढ़कर अन्तर्नाद के सत्य की परम उपलब्धि है। अहिंसा कठोर संयम चाहती है। इन्द्रियों और मन का निग्रह चाहती है, वाणी पर संयत अनुशासन चाहती है और परम सत्य पर सदा जमे रहने की अविसंवादिनी बुद्धि चाहती है।

## सबसे बड़े अहिंसाव्रती :

भगवान् महावीर से बड़ा अहिंसाव्रती कोई नहीं हुआ। उन्होंने विचारों के क्षेत्र में क्रान्तिकारी अहिंसक वृत्ति का प्रवेश कराया। विभिन्न विचारों और विश्वासों के प्रत्याख्यान में जो अहंकार भावना है, उसे भी उन्होंने पनपने नहीं दिया। अहंकार अर्थात् अपने आप

को जगत् प्रवाह से पृथक् समझने की वृत्ति बहुत प्रकार की हिंसा का कारण बनती है। सत्य को इदमित्थं रूप में जानने का दावा भी अहंकार का ही एक रूप है। सत्य अविभाज्य होता है और उसे विभक्त कर के देखने से मत-मतांतरों का आग्रह उत्पन्न होता है। आग्रह से सत्य के विभिन्न पहलू ओझल हो जाते हैं।

## सम्पूर्ण मनीषा को नया मोड़ :

मुझे भगवान् महावीर के इस अनाग्रही रूप में, जो सर्वत्र-सत्य की झलक देखने का प्रयासी है, परवर्ती काल के अधिकारी भेद, प्रसंग भेद आदि के द्वारा सत्य को सर्वत्र देखने की वैष्णव प्रवृत्ति का पूर्व रूप दिखाई देता है। परवर्ती जैन आचार्यों ने 'स्याद्वाद' के रूप में इसे सुचिंतित दर्शन शास्त्र का रूप दिया और वैष्णव आचार्यों ने सब को अधिकारी-भेद से स्वीकार करने की दृष्टि दी। भगवान् महावीर ने सम्पूर्ण भारतीय मनीषा को नये ढंग से सोचने की दृष्टि दी। इस दृष्टि का महत्त्व और उपयोगिता इसी से प्रकट होती है कि आज घूम फिर कर संसार फिर उसी में कल्याण देखने लगा है।

सत्य और अहिंसा पर उनकी बड़ी दृढ़ आस्था थी। कभी-कभी उन्हें केवल जैनमत के उस रूप को, जो आज जीवित है, प्रभावित और प्रेरित करने वाला मानकर उनकी देन को सीमित कर दिया जाता है। भगवान् महावीर इस देश के उन गिने-चुने महात्माओं में से हैं जिन्होंने सारे देश की मनीषा को नया मोड़ दिया है। उनका चरित्र, शील, तप और विवेकपूर्ण विचार, सभी अभिनन्दनीय हैं।

●●●●



७

# विश्व को भगवान् महावीर की देन

• श्री मधुकर मुनिजी

भारतवर्ष की यह सांस्कृतिक परम्परा रही है कि यहां महापुरुष जन्म से पैदा नहीं होते किन्तु कर्म से बनते हैं। अपने उदात्त एवं लोकहितकारी आदर्श तथा आचरण के बल पर ही वे पुरुष से महापुरुष की श्रेणी में पहुंचते हैं। आत्मा से महात्मा और परमात्मा तक की मंजिल को प्राप्त करते हैं। इसलिए भारतवर्ष के किसी भी महापुरुष के कर्तव्य पर, उनकी साधना और सिद्धि पर विचार करते हुए सबसे पहले उनकी जीवन-दृष्टि पर हमारा ध्यान केन्द्रित होता है। स्वयं के जीवन के प्रति और विश्व जीवन के प्रति उनका क्या चिन्तन रहा है? किस दृष्टि को मुख्यता दी है? और जीवन जीने की किस विधि पर विशेष बल दिया है?—यही महापुरुष के कर्तव्य और विश्व के लिए उसकी देन को समझने का एक मापदंड है।

भगवान् महावीर की २५वीं निर्वाण शताब्दी के पावन प्रसंग पर आज हमारे समक्ष यह प्रश्न उभर कर आया है कि २५०० वर्ष की इस सुदीर्घकाल यात्रा में भी जिस महापुरुष की स्मृतियां और संस्मृतियां मानवता के लिए उपकारक और पथ-दर्शक बनी हुई है, उस महापुरुष की आखिर कौनसी देन है जिससे मानवता आज निराशा की अंधकाराछन्न निशा में भी प्रकाश प्राप्त करने की आशा लिए हुए है।

भगवान् महावीर स्वयं ही विश्व के लिए एक देन थे—यह कहने में कोई अत्युक्ति नहीं होगी। उनके जीवन के कण-कण में और उनके उपदेशों से पद-पद में मानवता के प्रति असीम प्रेम, करुणा और उसके अभ्युदय की अनन्त अभिलाषा छलक रही है। और इसी जीवन धारा में उन्होंने जो कुछ किया, कहा वह सभी मानवता के लिए एक प्रकाश पुंज हैं, एक अमूल्य देन है।

### मानव सत्ता की महत्ता :

भगवान् महावीर से पूर्व के भारतीय चिंतन में मानव की महत्ता मानते हुए भी उसे ईश्वर या किसी अज्ञात शक्ति का दास स्वीकार कर लिया गया था। मानव ईश्वर के हाथ की कठपुतली समझा जाता था, और उस ईश्वर के नाम पर मानव के विभिन्न रूप विभिन्न खण्ड निर्मित हो गए थे। यह पहले से मान लिया गया था कि संसार में जो कुछ भी हो रहा है, जो होने वाला है, वह सब ईश्वर की इच्छा का फल है। मानव तो मात्र एक कठपुतली है। अभिनेता तो ईश्वर है, वही इसे अपनी इच्छानुसार नचाता है।

मानव-मानव में भी एक गहरी भेद रेखा खींचदी गई थी। कुछ मनुष्य ईश्वर के प्रतिनिधि बन गये, कुछ उनके दलाल और बाकी सब उन ईश्वरीय एजेंटों के उपासक। ब्राह्मण चाहे कैसा भी हो, वह पूज्य और गुरु है, शूद्र चाहे कितना भी सहिष्णु-सेवापरायण एवं धर्ममय जीवन जीने वाला हो, उसे धर्म साधना करने और शास्त्रज्ञान प्राप्त करने का कोई अधिकार नहीं। यह मानव-सत्ता का अवमूल्यन था, मानव शक्ति का अपमान था।

भगवान् महावीर ने सबसे पहले मानव-सत्ता का पुनर्मूल्यांकन स्थापित किया। उन्होंने कहा—ईश्वर नाम का कोई ऐसा व्यक्ति नहीं है जो मनुष्य पर शासन करता हो, मनुष्य ईश्वर का दास या सेवक नहीं है, किन्तु अपने आपका स्वामी है। उन्होंने कहा—

'अप्पा कत्ता विकताय दुहाण य सुहाणय'

—'उत्तराध्ययन सूत्र'

अपने सुख एवं दुःख का करने वाला यह आत्मा स्वयं है। आत्मा का अपना स्वतन्त्र मूल्य है, वह किसी के हाथ विका हुआ नहीं है, वह चाहे तो अपने लिए नरक का कूट शालमली वृक्ष (भयंकर कांटेदार विष वृक्ष) भी उगा सकता है अथवा स्वर्ग का नन्दनवन और अशोक वृक्ष भी। स्वर्ग नरक आत्मा के हाथ में है—आत्मा अपना स्वयं स्वामी है। प्रत्येक आत्मा में परमात्मा बनने की शक्ति है।

आत्मा सत्ता की स्वतन्त्रता का यह उद्घोष मानवीय मूल्यों की नवस्थापना था, मानव सत्ता की महत्ता का स्पष्ट स्वीकार था। इस आघोष ने मनुष्य को सत्कर्म के लिए, पुरुषार्थ के लिए प्रेरित किया। ईश्वरीय दासता से मुक्त किया। और बन्धनों से मुक्त होने की चाबी उसी के हाथ में सौंप दी गई—

'बंधप्पमोक्खो अजत्थेव'

—आचारांग सूत्र १।५।२

बंधन और मोक्ष—आत्मा के अपने ही भीतर है।

**समानता का सिद्धान्त :**

मानव सत्ता की महत्ता स्थापित होने पर यह सिद्धान्त भी स्वयं पुष्ट हो गया कि मानव चाहे पुरुष हो या स्त्री, ब्राह्मण हो या शूद्र—धर्म की दृष्टि से, मानवीय दृष्टि से उसमें कोई अन्तर नहीं है। जाति और जन्म से अपनी अभिजात्यता या श्रेष्ठता मानना मात्र एक दंभ है। जाति से कोई भी विशिष्ट या हीन नहीं—

'न दीस ई जाइ विसेस कोई'

—उत्तराध्ययन सूत्र

उन्होंने कहा—ब्राह्मण कौन ? कुल विशेष में पैदा होने वाला ब्राह्मण नहीं, किन्तु 'बंभ चेरेण बंभणो' (उत्तराध्ययन) ब्रह्मचर्य का पालन करने वाला ब्राह्मण होता है। यह जातिवाद पर गहरी चोट थी। जाति को जन्म के स्थान पर कर्म से मानकर भगवान् महावीर ने पुरानी जड़ मान्यताओं को तोड़ा।

कम्मुणा बंभणो होई, कम्मुणा होई खत्तिओ।
वइसो कम्मुणा होई, सुद्दो हवइ कम्मुणा॥

कर्म समानता के इस सिद्धान्त से आभिजात्यता का झूठा दंभ निरस्त हो गया और मानव-मानव के बीच समानता की भावना, कर्म श्रेष्ठता का सिद्धान्त स्थापित हुआ।

धर्म साधना के क्षेत्र में भगवान् महावीर ने नारी को उतना ही अधिकार दिया जितना पुरुष को। यह तो धार्मिकता का, आत्मज्ञान का उपहास था कि एक साधक अपने को आत्म दृष्टा मानते हुए भी स्त्री-पुरुष की दैहिक धारणाओं से बंधा रहे और धर्म साधना में स्त्री-पुरुष का लैंगिक भेद मन में बसाए रहे। भगवान् महावीर ने कहा— **इत्थी ओ 'वा पुरिसेवा**—चाहे स्त्री हो या पुरुष हो प्रत्येक में एक ज्योतिर्मय अनन्त शक्तिमय आत्मतत्व है, और प्रत्येक उसका पूर्ण विकास कर सकता है, इसलिए धर्म साधना के क्षेत्र में जातीय अथवा लैंगिक भेद के आधार पर भेद-भाव पैदा करना निरा अज्ञान और पाखण्ड है।

इस प्रकार मानव की महत्ता और धर्म साधना में समानता का सिद्धान्त भगवान् महावीर की एक अद्भुत देन है, जो भारतीय जीवन को ही नहीं, किन्तु विश्व जीवन को भी उपकृत कर रही है। इसी के साथ अहिंसा का सूक्ष्म एवं मनोवैज्ञानिक दर्शन, अपरिग्रह का उच्चतम सामाजिक एवं अध्यात्मिक चिंतन तथा अनेकान्त का श्रेष्ठ दार्शनिक विश्लेषण विश्व के लिए भगवान् महावीर की एक अविस्मरणीय देन है। आवश्यकता है आज इस देन से मानव समाज अपना कल्याण करने के लिए सच्चे मन से प्रस्तुत हो।



८

# भगवान् महावीर के शाश्वत संदेश

• श्री अगरचन्द नाहटा

## मानव अन्य प्राणियों से विशिष्ट :

मानव अन्य प्राणियों से विशिष्ट इसीलिए माना गया है कि उसके पास मन और भाषा की जैसी महत्त्वपूर्ण शक्ति है जो दूसरों को प्राप्त नहीं है। मन के द्वारा वह मनन करता है, अच्छे-बुरे कामों का निर्धारण करता है। भाषा के द्वारा वह अपने भावों को अच्छी तरह से व्यक्त करता है, दूसरे के भावों को सुनता-समझता है। आगे चलकर जब भगवान् ऋषभदेव ने मानवीय सभ्यता का विकास किया तो लिपि और अंक तथा अनेक विद्याएँ और कलाएँ सिखाईं तो मानव की कार्य-शक्ति बहुत बढ़ गई। पारस्परिक सद्भाव एवं संगठन से समाज बना। व्यक्ति एक दूसरे के सुख-दुःख में सहभागी बने। इस तरह अहिंसा और प्रेम धर्म का विकास हुआ। यद्यपि परिस्थितियों आदि के कारण मानव स्वभाव में बुराइयां भी पनपीं। फिर भी महापुरुषों की वाणी से मानव समाज को मार्ग-दर्शन मिलता रहा। इससे मनुष्य ने केवल इह-लौकिक ही नहीं, पारलौकिक परमसिद्धि मोक्ष तक प्राप्त करने का मार्ग ढूंढ निकाला। मानव में जो बहुत सी कमजोरियां हैं उनको मिटाने व हटाने के लिए ही नीति, धर्म और आध्यात्म की शिक्षा महापुरुषों ने दी। न्यूनाधिक रूप में गुणों के साथ दोष भी सदा से उभरते रहे हैं। महापुरुषों ने दोषों के निवारण और गुणों के प्रगटीकरण तथा उन्नयन का मार्ग बतला कर जन-साधारण का बड़ा उपकार किया है। उनके उपदेश किसी समय-विशेष के लिये ही उपयोगी नहीं, पर वे सदा-सर्वदा कल्याणकारी होने से शाश्वत संदेश कहे जाते हैं।

भगवान् महावीर जैन-धर्म के अन्तिम तीर्थंकर, इस क्षेत्र और काल की अपेक्षा से माने जाते हैं। उन्होंने जगत् के प्राणियों को दुःखों से संतप्त देखा, और उन दुःखों के कारणों पर गम्भीर चिन्तन किया। साढ़े-बारह वर्षों तक साधक जीवन में वे प्रायः मौन और ध्यानस्थ रहे। आहार-पानी की भी उन्हें चिन्ता न थी। इसलिये साढ़े बारह वर्षों में केवल ३४१ दिन ही, दिन में एक बार आहार-पानी एक साथ में ही ग्रहण कर लिया। बाकी दिन उपवास-तप में ही बिताये। लम्बी और कठिन साधना के बाद उन्हें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। वे पूर्ण वीतरागी और अर्हत् बने। प्राणीमात्र के कल्याण के लिए उन्होंने जो विधि-निषेध के रूप में ३० वर्ष तक धर्मोपदेश दिया, उससे लाखों व्यक्तियों का जीवन आदर्श और पवित्र बना। उनके दिये हुए उपदेश आज भी मानव-समाज के लिये उतने ही उपयोगी

है जितने कि २५०० वर्ष पहले थे, क्योंकि मानव स्वभाव में कोई मौलिक अन्तर नहीं हुआ है। सामयिक परिस्थितियों का प्रभाव तो पड़ता रहता है अतः प्रवृत्तियों में वाह्यअन्तर और न्यूनाधिकता नजर आती है, पर मूल भूत स्वभाव और गुणदोष तो सदा करीब-करीब वही रहते हैं। यहां भगवान् महावीर के शाश्वत संदेशों पर विचार किया जा रहा है।

## पारस्परिक सद्भाव :

मानव अकेला जन्मता है और अकेला ही जाता है। पर उसका मध्यवर्ती जीवन बहुत कुछ दूसरों के सहयोग पर आधारित है। माता-पिता, कुटुम्ब-परिवार, समाज, जाति, देश, राष्ट्र के लोगों से उसका सम्पर्क बढता है तो अनेक बातें उनसे ग्रहण करता है। इसी तरह उससे भी अन्य लोग ग्रहण करते हैं। महापुरुषों ने अहिंसा या प्रेमधर्म का प्रचार इसीलिये किया कि पारस्परिक हिंसा, कटुता, क्लेश और व्यक्तिगत स्वार्थ मानव समाज को छिन्न-भिन्न कर देते हैं। अतः महावीर ने अहिंसा धर्म का उपदेश देते हुये कहा कि—सभी जीव जीना चाहते हैं और सुख चाहते हैं, इसीलिए किसी को मारो मत, न कष्ट दो उन्हें अपने ही समान समझो। इस आत्मीय भाव का विस्तार ही अहिंसा है। इसकी आवश्यकता सब समय थी और रहेगी, क्योंकि मनुष्य में हिंसा का भाव सदा बना रहता है और उससे उसका और समाज तथा राष्ट्र का बहुत नुकसान होता है। हिंसा, अशांति का मूल है। हिंसा के संस्कार एक जन्म तक ही नही, अनेक जन्मों तक चलते और बढते रहते हैं। आज एक निर्बल व्यक्ति को या राष्ट्र को किसी सबल ने सताया, दबाया तो परिस्थितिवश उसे चाहे सहन करना पड़े, पर जब भी उसे मौका मिलेगा तब बदला लेने का प्रयत्न करेगा ही। आजका सबल कल निर्बल बन सकता है इसी तरह आजका निर्बल, कल सबल बन सकता है। जहां तक अहिंसक-भाव को नही अपनाया जायगा, वैर-विरोध की परम्परा चलती ही रहेगी। जो सुख-सुविधाएं मनुष्य अपने लिए चाहता है, वही दूसरों के लिए भी चाहता व देता रहे तो संघर्ष नही होगा। सहअस्तित्व के लिए पारस्परिक सद्भाव की बहुत ही आवश्यकता है। दूसरे प्राणियों को भी अपने ही समान आगे बढ़ने और सुख शान्ति से जीवन-यापन करने की सुविधा देने से ही शांति मिल सकेगी। व्यक्ति अपने स्वार्थ को भूल कर सबके प्रति समभाव और आत्मीय-भाव रखे, तो कटुता, संघर्ष, आक्रमण, युद्ध, दूसरों की भूमि, सत्ता और धन पर लोलुपभाव नहीं रखा जाय, तो विश्व में शांति सहज ही स्थापित हो सकती है। पारस्परिक सद्भाव और आत्मीय भाव व्यक्ति, समाज और राष्ट्र सभी के लिए लाभदायक है।

## समविभाजन और समाज-संतुलन :

अपने पास भूमि, धन वस्तुएं आदि अधिक है, और दूसरो को उनकी आवश्यकता है तो उनको वे वस्तुएं दे दी जाये जिससे उनको वस्तुओं के अभाव से दुःख न हो, ईर्ष्या न हो। आखिर एक के पास आवश्यकता से बहुत अधिक संचय होगा और दूसरा अभाव के कारण कष्ट उठाता रहेगा, तो संघर्ष अवश्यम्भावी है। इसलिये समविभाजन करते रहना प्रत्येक मनुष्य का कर्तव्य है ताकि समाज में संतुलन बना रहे। आवश्यकताओं को कम करते जाना

भगवान् महावीर का मुख्य संदेश है। मुनियों के लिये तो जीवन धारण करने के लिये अत्यल्प आवश्यकतायें होती हैं पर श्रावकों के लिए भी सातवें व्रत में भोग और उपभोग की वस्तुओं का अनावश्यक संग्रह का निषेध है। उस व्रत का नाम है भोगोपभोग परिणाम व्रत। आठवां व्रत है—अनर्थ दण्ड। वास्तव में प्रयोजनीय, जरूरी संग्रह एवं काम तो बहुत थोड़े होते हैं व्यर्थ की आवश्यकताओं को बढ़ाकर तथा मन, वचन, काया की प्रवृत्तियों का दुरुपयोग करके मनुष्य पाप बन्ध करते रहते हैं इसलिए उन पर रोक लगाई गई है।

**मैत्री और क्षमा भाव :**

समभाव की साधना एवं पाप-प्रवृत्ति के पश्चाताप के लिए सामायिक-प्रतिक्रमण करने का विधान है। वास्तव में आत्म-निरीक्षण और आत्मालोचन प्रत्येक व्यक्ति के लिये बहुत ही आवश्यक और लाभदायक हैं। बहुत बार असावधानी या परिस्थितिवश न करने योग्य कार्य मनुष्य कर बैठता है। दूसरों से वैर-विरोध बढ़ा लेता है। इसलिये सामायिक-प्रतिक्रमण में प्रतिदिन सब जीवों से खमतखामणा करने का विधान है। निम्न गाथा द्वारा इस भाव को बड़े सुन्दर रूप में व्यक्त किया गया है—

खामेमि सव्वे जीवा, सव्वे जीवा खमन्तु मे।
मित्तिमे सव्वे भुएसु, वैरं मझं न केणई।

मैं सब जीवों से क्षमा चाहता हूं और क्षमा देता हूं। किसी के साथ भी मेरा वैर विरोध नहीं है, सबके साथ में अच्छा मैत्रीभाव है।

इस भावना का प्रचार जितना अधिक होगा उतना ही विश्व का मंगल होगा। प्रत्येक व्यक्ति यदि शुद्धभाव से दूसरों से अपने अपराधों, अनुचित व कटु व्यवहार के लिये क्षमा मांग ले और अपने प्रति हुए ऐसे व्यवहारों के लिये दूसरों को क्षमा करदे, किसी के साथ वैर विरोध न रखकर सबके साथ मैत्रीभाव रखने लगे तो इस विश्व का स्वरूप ही बदल जायगा। आवश्यकता है भगवान् महावीर के इन शाश्वत संदेशों को जन-जन में प्रचारित करने की, नियमित रूप से आत्म-निरीक्षण का अभ्यास डालने की।

**व्यक्ति स्वयं अपने विकास का उत्तरदायी :**

व्यक्तियों का समूह ही समाज है। व्यक्ति सुधरेगा तो समाज भी सुधर जायगा। इसलिए प्रत्येक व्यक्ति में सद्‌गुणों का अधिकाधिक विकास हो। अवगुण या दोषों का ह्रास हो। इसके अनेक उपाय भगवान् महावीर ने बतलाये हैं। जैनधर्म वीतराग होने का संदेश देता है। राग, द्वेष ही कर्म के बीज हैं, और कर्मों के कारण से ही दुःख क्लेश और विभिन्नतायें हैं। कर्म जो करता है उसका फल उसे भोगना ही पडेगा। इसलिए बुरे कामों से बचा जाय। आत्मा ही अपना शत्रु और वही अपना मित्र है। यह बहुत ही महत्त्वपूर्ण बात भगवान् महावीर ने कही है। जैनधर्म में ईश्वर को कर्ता, हर्ता एवं सृष्टि का संचालक नहीं माना गया, प्रत्येक व्यक्ति ही स्वरूपतः ईश्वर या परमात्मा है। वह स्वयं ही कर्मों का

कर्त्ता है—स्वयं ही भोक्ता है और उन कर्मों से मुक्त होने वाला भी स्वयं ही है। अर्थात् भगवान् महावीर ने प्रत्येक व्यक्ति को अपने विकास का उत्तरदायी बतलाते हुए पुरुषार्थ करके स्वतंत्र बनने का संदेश दिया। व्यक्ति पराधीन अपनी ही गलतियों के कारण बनता है, और उन अवगुणों से दूर हट जाना उसके अपने वश की ही बात है। परमुखापेक्षिता और दीनता की आवश्यकता नहीं। प्रत्येक आत्मा में परमात्मा बनने की शक्ति एवं योग्यता है। यह संदेश बहुत ही उद्‌बोधक है, प्रेरणादायक है। मनुष्य की सोई हुई अविकसित शक्तियों को जागृत और विकसित करने का काम प्रत्येक व्यक्ति को स्वयं करना है। दूसरा उसमें निमित्त कारण बन सकता है। पर उपादान तो प्रत्येक व्यक्ति की आत्मा स्वयं ही है। कर्मों का बंध आत्मा ही करती है। और पुरुषार्थ और प्रयत्न द्वारा कर्मों से मुक्त भी हुआ जा सकता है। यह बहुत बड़ी बात है जो मानव समाज के सामने भगवान् महावीर ने रखी। उन्होंने हृदय-परिवर्तन को प्रधानता दी, सुप्त और गुप्त शक्तियों को जागृत करने की प्रेरणा दी।

### कषाय-विजय ही सच्ची विजय :

कर्मों के बन्ध और उनसे मुक्त होने के कारणों पर भगवान् महावीर ने बहुत ही महत्त्वपूर्ण प्रकाश डाला है। इससे मनुष्य अपनी शक्तियों और गुणों का परिपूर्ण विकास करके कैसे परमानन्द प्राप्त कर सकता है यह बहुत ही स्पष्ट हो जाता है। राग और द्वेष के २-२ भेद हैं। क्रोध, मान, माया और लोभ। भगवान् महावीर ने कहा है कि क्रोध से प्रीति का, मान से विनय का, माया से मित्रता का और लोभ से समस्त गुणों का नाश होता है। अतः शांति से क्रोध को, नम्रता से अभिमान को, सरलता से माया को, और संतोष से लोभ को जीतो। प्रत्येक व्यक्ति और समाज तथा विश्व में अशांति इन क्रोध, मान माया और लोभ के कारण ही होती है। इसलिये इनसे बचने और क्षमा, मृदुता, सरलता और संतोष को अपनाने का परम कल्याणकारी संदेश दिया गया है।

क्रोध आदि के दुष्परिणामों से कितना दुःख उठाना पड़ता है, कितनी अशांति भोग करनी पड़ती है यह सभी अनुभव करते हैं। अनादिकाल के संस्कार वश अपने मन के अनुकूल कोई काम नहीं होने या करने पर क्रोध की ज्वाला भभक उठती है। उस समय मनुष्य कर्तव्य और अकर्तव्य को भूल जाता है, नहीं कहने की बात कह देता है। हिंसा आदि नहीं करने के काम कर बैठता है। इससे स्वयं को नुकसान होता है और दूसरों को भी। स्वास्थ्य की दृष्टि से भी क्रोध का बहुत बुरा असर पड़ता है। अधिकांश व्यक्ति अभिमान वश दूसरों को तुच्छ वचन कहते हैं नीच समझते हैं। अपने अभिमान पर चोट पहुँचने से आपा खो बैठते हैं। आज मायाचार दिखाकर कपट बहुत बढ़ गया है पर दूसरों को ठगने का प्रयत्न करता हुआ वास्तव में मनुष्य स्वयं ठगा जाता है। दगा किसी का सगा नहीं। लोभ का दुष्परिणाम तो सबसे भयंकर है। प्रायः सभी पाप लोभ के कारण ही हुआ करते हैं। इसलिये इन चार कषायों को बहुत प्रधानता देकर भगवान् महावीर द्वारा उन पर विजय प्राप्त करने का उपदेश दिया गया है।

भगवान् महावीर ने पाप के १८ प्रकार बतलाए हैं (१) हिंसा, (२) झूठ (३) चोरी, (४) मैथुन, (५) परिग्रह, (६) क्रोध, (७) मान, (८) माया, (९) लोभ, (१०) राग, (११) द्वेष, (१२) कलह, (१३) दोषारोपण, (१४) चुगली, (१५) असंयम में रति-सुख और संयम में अरति-दुःख, (१६) परनिन्दा, (१७) कपटपूर्ण झूठ, (१८) मिथ्यादर्शन शल्य। इन पापों से बचने का उपदेश दिया है। इससे अपनी आत्मा को शान्ति मिलती ही है—पर समाज और राष्ट्र को भी बहुत लाभ मिलता है। कलह से कटुता बढ़ती है। दूसरों की चुगली करना, परनिन्दा करना इससे वैर बढ़ता है। अपराधों से निवृत होने के लिए प्रत्येक गृहस्थ के लिए भी इन पापों से कोई भी पाप लगा हो तो प्रतिक्रमण में उसके लिए पश्चाताप किया जाता है।

कर्म-बंध के कारण बतलाए गए हैं—मिथ्यात्व अविरति, कषाय, योग और प्रमाद। इनमें सबसे प्रमुख मिथ्यात्व और कषाय हैं। अनादिकाल से आत्मा अपने स्वरूप को भूल चुकी है। धन कुटुम्ब आदि पर पदार्थों को अपना मान कर उन पर ममत्व धारण कर लेती है। विषय-वासनाओं में सुख अनुभव करते हुए उनमें आसक्त बन जाती है। इसलिए मोक्ष मार्ग में सबसे पहला मार्ग सम्यक्‌दर्शन है। इससे शरीर आदि पर पदार्थों से आत्मा को भिन्न मानने रूप भेदविज्ञान प्रगट होता है। वस्तु स्वरूप का वास्तविक ज्ञान सम्यग्दर्शन के बिना नहीं हो सकता। अतः सम्यग्दर्शन के बाद सम्यकज्ञान और सम्यक-चारित्र को मोक्ष मार्ग बतलाया गया है। अपने किए हुए शुभाशुभ कर्मों में से ही यह आत्मा अनादिकाल से संसार में परिभ्रमण कर रही है। कर्म बन्धन से मुक्त हो जाना ही स्वस्वरूप और परमात्म भाव परमानन्द की उपलब्धि है।

**संयम और तप :**

जैन धर्म में संयम और तप को बहुत प्रधानता दी गई है। इन्द्रियों और मन पर विजय प्राप्त करना संयम है और इच्छाओं का निरोध करना ही तप है। इच्छाएं आकाश के समान अनन्त है। तृष्णा का कोई पार नहीं है। इच्छाएँ ही बन्धन हैं। अतः कर्म बन्धन से मुक्त होने के लिए इच्छाओं पर निरोध बहुत ही आवश्यक है। भगवान् महावीर ने स्वयं तप, मौन और ध्यान की साधना साढ़े बारह वर्ष की। उनके द्वारा प्रणित आभ्यंतर तप तो बहुत ही महत्वपूर्ण है। गुणीजनों और बड़ेबूढ़ों का आदर करना विनय रूप तप है। दूसरों की सेवा करना वैयावृत्य तप है। किए हुए पापों की निन्दा गर्हा करना प्रायश्चित तप है। स्वाध्याय के द्वारा आत्मस्वरूप को जानना और ज्ञानवृद्धि करना स्वाध्याय नाम का तप है। इसी तरह ध्यान और कायोत्सर्ग आभ्यंतर तप हैं। जिनसे आत्मा पूर्वकृत कर्मों की निर्जरा करती है व शुद्ध बनती है।

जैन धर्म में दस प्रकार के धर्म माने जाते हैं। उनमें चार तो चार कषायों के निरोध रूप हैं—क्षमा, सन्तोष, सरलता और नम्रता। सत्य, संयम, तप, त्याग, ब्रह्मचर्य और अकिंचनता ये ६ और मिलाने से दस प्रकार के श्रमण धर्म हो जाते हैं। जैन धर्म का प्राचीन नाम श्रमण धर्म ही है। मुनियों को श्रमण कहा जाता है और श्रावकों

को श्रमणोपासक। सत्य, चौर्य और ब्रह्मचर्य के साथ पूर्व उल्लिखित अहिंसा और अपरिग्रह को मिलाकर पंच महाव्रत कहा जाता है। साधुओं के लिए इनका पूर्णरूप से पालन करना और श्रावकों के लिए स्थूलरूप से अणुव्रतों का पालन आवश्यक है। इससे जीवन-संयमित और सदाचारमय बन जाता है। यह आत्मोत्थान, समाज कल्याण एवं सुख-शान्ति प्राप्त करने का मार्ग है।

**समभाव : आचार में विचार में :**

जैन धर्म का मर्म समभाव में समाया हुआ है। राग, द्वेष का न होना ही समभाव है। सारी धार्मिक क्रियायें इस समभाव प्राप्ति के लिए ही की जाती हैं। प्राणी मात्र में समानता का अनुभव करना ही अहिंसा है। अपरिग्रह का सिद्धान्त भी सामाजिक विषमता को हटाने के लिए ही है। एक पास धन आदि वस्तुओं का अम्बार लग जाय और दूसरा खाने-पीने के लिए भी कष्ट उठाए इस विपमता को हटाने के लिए मूर्छा या ममत्व को कम करना बहुत ही आवश्यक है। प्रत्येक मनुष्य के विचार भिन्न-भिन्न होते हैं। अतः विचारों का संघर्ष मिटाने के लिए भगवान् महावीर ने अनेकान्त को महत्व दिया। एकान्त आग्रह को मिथ्यात्व माना, क्योंकि प्रत्येक वस्तु अनन्त धर्मात्म है, अतः केवल एक दृष्टिकोण विशेप से वस्तु का पूर्णतया प्रतिपादन नहीं किया जा सकता। केवल अपना ही आग्रह न रख कर दूसरों के विचारों व कथन में जो सत्य का अंश रहा हुआ है उसको भी जानना बहुत जरूरी है। वस्तुस्वरूप का निर्णय करने के लिए उस वस्तु के अलग-अलग दृष्टिकोण से जो जो स्वरूप है उन सबको ध्यान में लाना आवश्यक है। धर्म-सम्प्रदायों में साधारण मतभेदों को लेकर बहुत संघर्प होता रहा। अपनी ही बात या विचार सत्य है दूसरों के गलत है इस मताग्रह के कारण राग द्वेष और कटुता का बोल बाला रहा। अतः भगवान् महावीर का अनेकान्त सिद्धान्त दूसरों के विचारों का भी समन्वय करना सिखाता है। यदि हम दूसरे के कथन की अपेक्षा ठीक से जान लें तो फिर संघर्ष को मौका नहीं मिलेगा।

भगवान् महावीर ने एक और क्रान्तिकारी सन्देश प्रचारित किया कि वर्ण या जाति से कोई ऊँचा या नीचा नहीं होता। गुण ही मनुष्य को ऊँचा बनाते है। ब्राह्मण जाति में जन्म लेने से कोई ऊँचा और शूद्र में जन्म लेने से नीचा बनता है इस मान्यता का विरोध किया गया। व्यक्ति और जाति के स्थान पर गुणों को महत्व दिया गया। इसीलिए हरिकेशी चांडाल जैन मुनि बनकर उच्च वर्ण वालों के लिए भी पूज्य बना। विशेपता जाति की नहीं गुणों की है।

स्त्रियों को भी भगवान् महावीर ने पुरुपों की तरह ही धार्मिक अधिकार दिए। उसे मोक्ष तक का अधिकारी माना। साधुओं की अपेक्षा साध्वियों की संख्या दूनी से अधिक थीं। इसी तरह श्रावकों से श्राविकाओं की संख्या दुगुनी थी। लाखों स्त्रियों ने धर्म की आराधना करके सद्गति पाई। आज भी साधुओं की अपेक्षा साध्वियों की संख्या अधिक है, और धर्म प्रचार में भी वे काफी अग्रगण्य और प्रयत्नशील हैं। स्त्री समाज

अपनी शक्तियों को विकसित करता रहे, तो आत्म कल्याण में कोई बाधा नहीं है। विवेक में ही धर्म है।

भगवान् महावीर ने समय मात्र भी प्रमाद न करने का उपदेश दिया है। आत्म-विस्मृति जागरुकता का अभाव ही प्रमाद है। समय बहुत ही सूक्ष्म है। आयु प्रति क्षण क्षीण होती चली जा रही है। अतः व्यर्थ की बातों में समय बर्बाद न कर प्रत्येक समय का सदुपयोग किया जाय। महावीर के उक्त सन्देश सार्वभौम एवं सार्वकालिक हैं।

मानव जीवन को उच्च और आदर्श बनाने के लिए तथा विश्व में शान्ति स्थापित करने के लिए ये सन्देश बहुत ही उपयोगी हैं। प्रत्येक व्यक्ति उन्हें आचरण में लाए और दूसरों को भी उन्हें अपनाने के लिए प्रेरणा करें तो ये व्यक्ति विशेष के लिए ही नहीं, सभी के लिए समान रूप से लाभदायक हैं।

---



# ६

# समता-दर्शन : आधुनिक परिप्रेक्ष्य में

• आचार्य श्री नानालालजी म० सा०

## समता-दर्शन का लक्ष्य :

समता मानव जीवन एवं मानव-समाज का शाश्वत दर्शन है। आध्यात्मिक, धार्मिक, आर्थिक, राजनीतिक, सामाजिक आदि सभी क्षेत्रों का लक्ष्य समता है क्योंकि समता मानव-मन के मूल में है। इसी कारण कृत्रिम विषमता की समाप्ति और समता की प्राप्ति सभी को अभीष्ट है। जिस प्रकार आत्माएँ मूल में समान हैं किन्तु कर्मों का मैल उनमें विभेद पैदा करता है और जिन्हें संयम और नियम द्वारा समान बनाया जा सकता है, उसी प्रकार समग्र मानव-समाज में भी स्वस्थ नियम-प्रणाली एवं सुदृढ़ संयम की सहायता से समाजगत समता का प्रसारण किया जा सकता है।

आज जितनी अधिक विषमता है, समता की माँग भी उतनी ही अधिक गहरी है। वर्तमान विषमता के मूल में सत्ता व सम्पत्ति पर व्यक्तिगत या दलगत लिप्सा की प्रबलता ही विशेषरूप से कारणभूत है और यही कारण सच्ची मानवता के विकास में बाधक है। समता ही इसका स्थायी व सर्वजन हितकारी निराकरण है।

समता दर्शन का लक्ष्य है कि समता, विचार में हो, दृष्टि में हो, वाणी में हो तथा आचरण के प्रत्येक चरण में हो। समता, मनुष्य के मन में है तो समाज के जीवन में भी, समता भावना की गहराइयों में है तो साधना की ऊंचाइयों में भी।

## विकासमान समता-दर्शन :

मानव-जीवन गतिशील है। उसके मस्तिष्क में नये २ विचारों का उदय होता है। ये विचार प्रकाशित होकर अन्य विचारों को आन्दोलित करते हैं। फलस्वरूप समाज में विचारों के आदान-प्रदान एवं संघर्ष समन्वय का क्रम चलता है। इसी विचार मन्थन में से विचार-नवनीत निकालने का कार्य युग-पुरुष किया करते हैं।

कहा जाता है कि समय बलवान होता है। यह सही है कि समय का बल अधिकांशतः लोगों को अपने प्रवाह में बहाता है, किन्तु समय को अपने पीछे करने वाले ये ही युग-पुरुष होते हैं जो युगानुकूल वाणी का उद्घोष करके समय के चक्र को दिशा-दान करते हैं। इन्हीं युगपुरुषों एवं विचारकों के आत्म-दर्शन से समता-दर्शन का विकास होता आया है। इस विकास पर महापुरुषों के चिंतन की छाप भी है तो समय-प्रवाह की छाप भी। और जब आज हम समता-दर्शन पर विचार करें तो यह ध्यान रखने के साथ कि अतीत में महापुरुषों ने इसके सम्बन्ध में अपना विचार-सार क्या दिया है—यह भी ध्यान रखने की आवश्यकता

पशुओं की तरह हांकना और स्वानुशासन को वल देने का तात्पर्य होगा मनुष्य को देवत्व के स्वभाव में ढालना। इस कारण वलात् शासन को जो भी स्थायी रूप से समर्थन देता है उसमें मानवोचित भावनाओं का अभाव ही माना जायगा। अपनी अन्तरेच्छा से मनुष्य जो कुछ स्वीकार करता है, उसे वह निष्ठापूर्वक कार्य रूप में भी लेना चाहेगा। स्वानुशासन से वढ़कर कोई भी श्रेष्ठतर नियंत्रण नहीं हो सकता है। स्थायीत्व की स्थिति भी इसी नियंत्रण में होती है।

आधुनिक समाजवादी दर्शन में भी स्वानुशासन को ही सर्वोच्च महत्व दिया गया है। मार्क्स-दर्शन में तीसरा सोपान अराजकतावाद तभी आरम्भ होगा जब व्यक्ति-व्यक्ति का स्वानुशासन परिपुष्ट वन जायगा और उस समय राज्य की सत्ता की भी आवश्यकता नहीं रह जायगी। जैसे वालक को अनुशासित वनाने के लिये कभी कभी भय भी दिखाया जाता है, उसी प्रकार अन्तरिम काल में वर्ग संघर्ष और हिंसा को समर्थन देने की वात आधुनिक विचारधारा में कही गई है। किन्तु अहिंसा की भावना का प्रवल प्रचार किया जाय तो अन्तरिम काल में भी अहिंसा ही के जरिये परिवर्तन का चक्र घुमाया जा सकता है। इस प्रकार समाजवादी व्यवस्था के सन्दर्भ में महावीर से मार्क्स तक जो दार्शनिक धारा वही है, उसमें अधिक विभेद नहीं है, वल्कि इस धारा को प्रवाहित करने का अधिक श्रेय महावीर को ही जाता है। यह श्रेय अधिक महत्वपूर्ण इसलिये भी है कि ढाई हजार वर्ष पूर्व जिस समय समाजवादी शक्ति का कल्पना में भी आविर्भाव नहीं हुआ था, उस समय में महावीर ने समाजवादी अर्थव्यवस्था के प्रेरक सूत्रों को अपने सिद्धान्तों के परिप्रेक्ष्य में प्रकाशित किया।

महावीर के अनेकान्त (अपेक्षावाद), अहिंसा और अपरिग्रहवाद के सिद्धांत स्वयं समाजवादी अर्थव्यवस्था की दार्शनिक रूप-रेखा रूप है। इन सिद्धान्तों के प्रकाश में आधुनिक समाजवादी दर्शन को भी नया रूप देकर उसे सर्वप्रिय वनाया जा सकता है।

### समाजवादी अर्थव्यवस्था को महावीर की देन :

एक दृष्टि से तो महावीर को समाजवादी अर्थव्यवस्था का आद्य प्रवर्तक ही कहा जा सकता है, फिर भी उस समय अव्यक्त रूप से ही सही महावीर के विभिन्न सिद्धान्तों ने सामाजिक शक्ति के अभ्युदय को प्रेरणा दी। आज भी इन सभी सिद्धान्तों में वह क्षमता विद्यमान है जो समाजवादी अर्थव्यवस्था को समन्वित रूप प्रदान करके सामाजिक परिवर्तन की प्रक्रिया को शान्ति पूर्ण वना सकती है। इन सिद्धांतों के माध्यम से समाजवादी अर्थ व्यवस्था को महावीर की देन निम्न रूप से आंकी जा सकती है:—

(१) **परिग्रह और उसके ममत्व का भी त्याग**—यह अनुभव समाजवादी अर्थव्यवस्था के लिये सर्वाधिक प्रेरणाप्रद है। व्यक्तिगत स्वामित्व की यदि स्वेच्छापूर्वक समाप्ति की जा सके तो वह एक शांत क्रांति होगी। यदि यही समाप्ति वलात् की जाती है तो उसकी प्रतिक्रियाओं से मुक्ति पाने में भी लम्बा समय लग जायगा। ममत्व घटाने या मिटाने का भावनामूलक उपाय तो समाजवादी अर्थ व्यवस्था का मूलाधार माना जाना चाहिये।

ममत्व के सम्वन्ध में भी एक विन्दु समझ लेना चाहिये। 'मम' याने मेरा और 'त्व' याने पना अर्थात् यह भाव मोह दशा वताता है और मोह व्यक्तिगत स्वामित्व में ही

होता है। जब सामाजिक अर्थ व्यवस्था होती है तो उसमें व्यक्ति का कर्तव्य सजग बनता है किन्तु समाजगत सम्पत्ति में व्यक्ति का मोह नहीं होता। एक राजकीय छात्रावास में कई छात्र रहते हैं। छात्रावास की सारी सम्पत्ति छात्रों के अधीन होती है किन्तु छात्रों का ममत्व उसमें नहीं होने से उसके उपयोग में समानता का व्यवहार ही होता है। सामाजिक स्वामित्व मूलत: समता प्रेरक होता है। अत: महावीर का परिग्रह के साथ परिग्रह के प्रति ममत्व को भी घटाने का उपदेश ही सामाजिक स्वामित्व का पथ निर्देश करता है।

(२) **सम्पत्ति के संचय का विरोध**—समाज की प्रगति-विगति में अर्थ की स्थिति ने सदा सर्वाधिक प्रभाव डाला है, इस कारण अर्थ-संग्रह के आधिक्य को रोकना समाजवादी अर्थ व्यवस्था का पहला कर्तव्य होता है। महावीर ने सम्पत्ति के संचय का विरोध करके आर्थिक केन्द्रीकरण का मार्ग प्रशस्त किया। संचय को आसक्ति माना गया तथा आसक्ति आत्म पतन की सूचिका बताई गई। साधु तो सम्पत्ति का सर्वांशत: त्याग करता है तथा फिर सम्पत्ति को किसी भी रूप में छूता तक नहीं, लेकिन ग्रहस्थ श्रावक को भी सम्पत्ति के सम्बन्ध में अधिकाधिक मर्यादित जीवन व्यतीत करने का निर्देश दिया गया।

(३) **मर्यादा से पदार्थों के सम-वितरण की भावना**—श्रावक जो कि सम्पत्ति के सहयोग से ही अपना गृहस्थ जीवन चलाता है, सम्पत्ति के संचय में न पडे यह तो परिग्रह परिमाण व्रत का एक उद्देश्य है किन्तु दूसरा उद्देश्य यह भी है कि सारे समाज में पदार्थों का सम-वितरण हो सके क्योंकि मर्यादा की परिपाटी से कम हाथों में सीमित पदार्थों का केन्द्रीकरण नहीं हो सकेगा। एक अपरिमित मात्रा में सुख-सुविधा के पदार्थों का संग्रह करले और दूसरा उनके अभाव में पीड़ित होता रहे—यह महावीर को मान्य नहीं था। वितरण के केन्द्रीकरण की कल्पना उस समय ही महावीर ने करली थी जो आज समाजवादी अर्थव्यवस्था की दृष्टि से सर्वश्रेष्ठ पद्धति समझी जाती है।

(४) **स्वैच्छिक अनुशासन को बल**—वही सामाजिक अर्थव्यवस्था स्थिरता धारण कर सकेगी जो स्वैच्छिक अनुशासन के बल पर जीवित रहेगी। कितनी ही अच्छी बात भी अगर बलात् लादी जाती है तब भी हृदय उसे सहज में ग्रहण नहीं करता है। अत: आधुनिक समाजवादी दर्शन मे यदि इस भावना को अपनालिया जाय तो समाजवादी अर्थ व्यवस्था को अधिक सुदृढ़ता एवं अधिक स्थिरता प्रदान की जा सकेगी।

(५) **विचार और आचार में समन्वय**—किसी भी समाजवादी अर्थव्यवस्था के लिये यह आवश्यक परिस्थिति मानी जायगी कि प्रत्येक व्यक्ति अपने विचार और आचार को दूसरे के साथ समन्वित करने की चेष्टा करे। यह समन्वय जितना गहरा होगा उतना ही व्यवस्था का संचालन सहज होगा। अपेक्षावाद और अहिंसा के सिद्धांत ऐसे समन्वय के प्रतीक हैं।

### महावीर के निदान आज भी उतने ही प्रभावशाली :

अन्त में यह कहा जा सकता है कि समाजवादी अर्थ व्यवस्था के सुचारू निर्धारण की दृष्टि से ढाई हजार वर्ष पूर्व उपदेशित किये गये महावीर के निदानात्मक सिद्धांत आज भी उतने ही प्रभावशाली हैं और समाजवादी अर्थव्यवस्था के नये रूप को ढालने में पूर्णत: सक्षम हैं।

••••

# १८

# आर्थिक, मानसिक और आध्यात्मिक गरीबी कैसे हटे ?

• श्री रणजीतसिंह कूमट

**गरीबी : एक अभिशाप :**

गरीबी चाहे किसी भी क्षेत्र में हो, एक अभिशाप है। जहां यह हिंसा, द्वेष एवं मालिन्य की जननी है वहां एक विस्फोटक तत्व भी है। इसमें सामन्यतः हेय और उपादेय उचित और अनुचित की सीमा का भान नहीं रहता, इसको हटाना नितान्त आवश्यक है। इस दिशा में चिंतन का एक दृष्टिकोण प्रस्तुत है।

**गरीबी : आर्थिक, मानसिक एवं आध्यात्मिक :**

गरीवी तीन प्रकार की हो सकती है : आर्थिक, मानसिक एवं आध्यात्मिक। आर्थिक गरीवी एक ऐसी वास्तविकता है जहां शरीर की न्यूनतम आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए भी पर्याप्त साधन उपलब्ध नहीं होते। भूख और बीमारी से लड़ते-लड़ते ही जीवन समाप्त हो जाता है। इसके विपरीत मानसिक गरीवी का तात्पर्य व्यक्ति की उस मनःस्थिति से है जहां पर्याप्त साधन होते हुए भी जीवन में सन्तोष नहीं। तृष्णा के माया-जाल में वह दिन रात फंसा हुआ अधिक से अधिक धन एकत्र करने में लगा रहता है। वह अपनी तुलना उनसे करता है जिनके पास उससे भी अधिक धन है और वह उसके समकक्ष आने की योजना बनाता रहता है। आध्यात्मिक गरीवी का तात्पर्य उस खाई से है जो आदर्श और आचरण के बीच में पायी जाती है। इसका तात्पर्य उन परिपाटियों से भी है जिन्होंने धर्म और नैतिकता को घेर रखा है और सत्य को आवृत कर दिया है।

जब तक मानसिक गरीबी नहीं मिटती, आर्थिक और आध्यात्मिक गरीबी नहीं मिट सकती। धन-संग्रह ही समाज में फैली गरीबी का प्रमुख कारण है। शोषण, अनियमितता व राज्य-विरोधी कार्यो से धन संग्रह की गति बढ़ती है और इस क्रम में औचित्य का स्थान गौण हो जाता है। समाज व राष्ट्र को क्या हानि होगी, इसका कोई ख्याल नहीं रहता। तृष्णा के चक्कर में फंसे व्यक्ति में आध्यात्मिक विकास उसी प्रकार असम्भव है जैसे मगरमच्छ पर बैठे व्यक्ति का समुद्र पार करना। इसके विपरीत आर्थिक गरीवी से ग्रसित व्यक्तियों से आध्यात्म व नैतिकता के विकास की अपेक्षा करना अनुचित है। अर्थ की विपुलता व कमी दोनों ही आध्यात्म-विकास में बाधक हैं।

### रोग का सही निदान :

भगवान् महावीर ने रोग का सही निदान किया और अपरिग्रह के सिद्धांत पर उतना ही जोर दिया जितना अहिंसा पर। अहिंसा व आध्यात्म-विकास के लिए मन में आसक्ति एक बहुत बड़ी बाधा है। स्वेच्छा से धन संग्रह पर सीमा लगाने व इसका सदुपयोग जन-कल्याण में करने पर भगवान् महावीर ने अत्यधिक बल दिया। गांधी ने इसी को ट्रस्टीशिप के सिद्धांत में परिवर्तित किया। परन्तु समय के बहाव में अहिंसा पर बारीकी से अमल हुआ और अपरिग्रह पर जोर कम हो गया। अहिंसा की बारीकी चींटी, मच्छर व छोटे-छोटे कीटाणुओं की दया तक पहुँच गई परन्तु मोटाई में मनुष्य के प्रति दया भी लुप्तप्रायः हो गई। यदि अपरिग्रह के सिद्धांत पर पूरा जोर दिया होता तो आज समाज में इतनी विषमता और वैमनस्य को स्थान नहीं मिलता।

स्वेच्छा से सिद्धांतों पर अमल बहुत कम दिखाई देता है। आर्थिक गरीबी सामाजिक एवं आर्थिक व्यवस्था के दोषों का परिणाम है। इन दोषों को दूर करने के लिए ही सरकार ने सीलिंग कानून पास किए हैं। काले धन की धर पकड़ चल रही है और समाजवाद का नारा जोर पकड़ रहा है। इन कानूनों से सच्चा समाजवाद आ जायगा, अभी यह एक प्रश्न ही है और उत्तर समय के आंचल में निहित है।

### समय की चेतावनी को पहचाने :

कानून से समाजवाद आये या न आये लेकिन अधिकाधिक धन संचय करने वालों के लिए कानून अवश्य अमल में आयेंगे। सीलिंग से अधिक सम्पत्ति राज्य सरकार के पास जायेगी और जहां काला धन पकड़ा जाएगा वहां सजा भी भुगतनी पडेगी। इस दृष्टिकोण से यह प्रश्न दिमाग में बार बार आता है कि समय की इस चेतावनी से सचेत हो क्या धनी वर्ग समाजवाद के कानून के अमल में आने से पूर्व ही अपरिग्रह अथवा ट्रस्टीशिप के सिद्धांतों को स्वयं अमल में लायेंगे? अभी तक तो समाज में ऐसा कोई आन्दोलन नजर नहीं आता जिससे यह स्पष्ट हो कि इस वर्ग ने समय की चेतावनी को पहिचान लिया है अथवा अपरिग्रह के सिद्धांत को अपनाकर भगवान् महावीर के सिद्धांतों पर चलने का नियम लिया है। यदि समता का दृष्टिकोण अपना लिया जाय और कानूनी सीमा के बजाय स्वेच्छा से धन-संग्रह पर सीमा लगायें तो अतिरिक्त धन स्वतः ही समाज के उन वर्गों के लिए काम में लिया जा सकता है जिनको अत्यधिक जरूरत है। इससे एक ओर आर्थिक गरीबी दूर होगी और दूसरी ओर आध्यात्मिक गरीबी भी।

भारत में अहिंसा की नींव बड़ी मजबूत बतायी जाती है। शायद यही कारण है कि यहां इतनी गरीबी होते हुए भी जनता में समाजवाद के लिए अभी कोई आन्दोलन प्रस्फुटित नहीं हुआ है। शायद यही कारण है कि जहां समाजवाद सबसे जरूरी है वहीं पर समाजवाद की मांग सबसे कमजोर है। परन्तु मजबूत दीवारें भी गिरती देखी गई हैं। किस दिन यह गढ़ ढह जाय कोई नहीं कह सकता।

### दान परिपाटी नहीं दायित्व बोध :

समाज में धर्म व परोपकार के दृष्टिकोण से कुछ व्यक्ति दान आदि में पैसा लगाते

हैं। परन्तु धर्म का इतना संकीर्ण दृष्टिकोण है कि दान का अधिकतर अंश मन्दिर और भवन-निर्माण में काम आता है। इसके बाद सामूहिक भोज एवं भोजन-व्यवस्था में समाज का पैसा काम आता है। परन्तु सांस्कृतिक-शैक्षणिक प्रवृत्तियों अथवा समाज के जरूरतमन्द भाइयों के लिए सामाजिक व्यय का शतांश भी काम नहीं आता। यह गहन विचार का समय है कि क्या समाज अपने धन का व्यय इसी प्रकार करता रहेगा अथवा अपने जरूरतमन्द भाइयों को भी सम्भालेगा ? दान केवल धार्मिक परिपाटी ही रहेगी या यह एक सामाजिक उत्तरदायित्व भी है ? इन प्रश्नों के उत्तर पर ही समाज का भविष्य निर्भर करता है। यदि हमने परिपाटी न बदली तो न समाज की आर्थिक गरीबी दूर होगी न आध्यात्मिक ही। इसके विपरीत विघटन एवं वैमनष्य की भावना फैलने की सम्भावना है।

सत्य कटु भी होता है और अजीब भी। सत्य को पहिचानना ही सच्ची आध्यात्मिकता है और इसका अनुसरण ही आध्यात्मिक गरीबी हटाने का साधन है। आध्यात्मिक और मानसिक गरीबी हटने पर आर्थिक गरीबी भी हट जायेगी। भगवान् महावीर का परिग्रह-परिमाण व्रत इस संदर्भ में विशेष प्रभावकारी सिद्ध हो सकता है। आवश्यकता है उसे सम्पूर्ण सामाजिक चेतना के साथ अपनाने की।

———



# १६

# महावीर–वाणी में श्रम-भाव की प्रतिष्ठा

• श्री श्रीचन्द सुराना 'सरस'

## 'भगवान' और 'श्रमण' शब्दों की अर्थवत्ता :

प्राचीन जैन आगमों व ग्रन्थों में तीर्थकरों के नाम के पूर्व 'भगवान्' शब्द का विशेषण के रूप में प्रयोग किया गया है। जैसे—भगवान् ऋषभदेव, भगवान् महावीर आदि। विशेषण विशेष्य की किसी विशिष्टता, विलक्षणता को प्रकट करता है। भगवान् शब्द उनकी 'अनन्तज्ञान शक्ति' का संकेत देता है। तेईसवें तीर्थकर भगवान् पार्श्वनाथ और चौबीसवें तीर्थकर भगवान् महावीर के लिए दो भिन्न विशेषणों का प्रयोग जैन आगमों में देखा जाता है जो भगवान् शब्द से भी पूर्व किया गया है। पार्श्वनाथ के लिए 'पुरिसादाणी' और महावीर के लिए 'समण'। ये दोनों शब्द कुछ विशिष्ट हैं जिनका प्रयोग अन्य तीर्थकरों के लिए कहीं नहीं किया गया है। पार्श्वनाथ ने अपने युग में जो श्रेष्ठता और विशिष्ट जन श्रद्धा प्राप्त की है उनका विशेषण इसी ओर इंगित कर रहा है। इतिहासकारों ने यह मान लिया है कि पार्श्वनाथ का प्रभाव और सम्मान न केवल उनके अनुयायी वर्ग में ही था, अपितु अन्य सम्प्रदायों और तापसों तक में भी उनका विशेष प्रभाव व सम्मान था।

भगवान् महावीर के लिए 'श्रमण' शब्द का प्रयोग 'समणे भगवन् महावीरे' भी अवश्य कुछ विशिष्ट अर्थ-ध्वनि लिए हुए हैं। 'श्रमण' तो सभी तीर्थकर थे, फिर महावीर के लिए ही इस शब्द का विशेष प्रयोग क्यों किया गया? यह प्रश्न अपने आप में एक महत्व रखता है। 'श्रमण' विशेषण स्पष्टतः यह संकेत देता है कि महावीर के जीवन में, महावीर के दर्शन में और महावीर की वाणी में श्रम की कुछ विशेष प्रतिष्ठा रही है। उन्होंने श्रम को, तप को, स्वावलंबन को विशेष महत्व दिया है, पुरुषार्थ, प्रयत्न और उद्यम की विशेष प्रतिष्ठा की है, उसी भाव को व्यक्त करने के लिए उनके लिए 'भगवान्' शब्द से पूर्व 'श्रमण' शब्द का प्रयोग किया गया है।

## श्रम और तप को एकरूपता :

वैसे तो 'श्रमण' शब्द ही 'श्रम' का प्रतीक है जिसकी आध्यात्मिक व्याख्या 'तप' के रूप में की गई है। सात्विक–श्रम को–तपश्चर्या कहा गया है। जैनाचार्यों ने कहा है—जो श्रम करता है, अर्थात् तपश्चर्या करता है[1], अथवा श्रम–तप के द्वारा शरीर को तपाता है[2]

१. श्राम्यन्तीतिश्रमणाः तपस्यन्तीत्यर्थः : दशवैकालिक वृत्ति १।३

२. श्राम्यति तपसा खिद्यत इति—सूत्र कृतांग वृत्ति १।१६

कसता है, वह श्रमण है। इससे तप और श्रम की एक रूपता भी स्पष्ट होती है। जैन दृष्टि में 'तप' को सिर्फ उपवास आदि तक ही सीमित नहीं रखा गया है, किंतु जीवन की समस्त सात्विक प्रवृत्तियों को 'तप' की परिभाषा में समाहित कर दिया गया है। शुद्ध वृत्ति से भिक्षाचर्या करना भी तप है, आसन-प्राणायाम, ध्यान आदि करना भी तप है, सेवा—सुश्रुषा—परिचर्या करना भी तप है, और प्रतिसंलीनता, अपनी वृत्तियों का संकोच, आराम सुख-सुविधा की आदत का परित्याग करना—यह भी तप के अन्तर्गत है। इस प्रकार 'तप' एक विराट जीवन दर्शन के रूप में जीवन में सर्वत्र व्याप्त तत्व के रूप में दिखाया गया है। अतः इस 'तप' को श्रम कहा गया है।

### महावीर की श्रमशीलता :

भगवान् महावीर 'महाश्रमण' कहलाते थे। एक राजकुमार का सुकुमार देह पाकर भी उन्होंने रोमांचित कर देने वाला जो कठोर श्रम-तप किया, जिस अपूर्व स्वावलंबन का आदर्श अपनाया और जिस अप्रतिहत पुरुषार्थवाद का संदेश दिया वह उस युग में श्रम-भाव की प्रतिष्ठा का जीवन्त उदाहरण था। 'श्रमण' बनकर उन्होंने कभी किसी से सेवा नहीं ली और तो क्या कष्टों के भयंकर झंझावतों में जब स्वयं देवराज इन्द्र ने आकर उनसे प्रार्थना की—मैं आपकी सेवा में रहूंगा, तो महान् स्वावलंबी महावीर ने शांत भाव के साथ कह दिया "मैं अपने श्रम-बल और पुरुषार्थ से ही सिद्धि प्राप्त करूंगा, किसी अन्य के सहयोग की आकांक्षा करके नहीं।"

तपस्वी जीवन में तो श्रमण महावीर सदा एकाकी रहे, अतः किसी से सेवा लेने का प्रश्न ही क्या था, किन्तु तीर्थंकर बनने के बाद भी उन्होंने दूसरों से विशेष सेवा ली हो, ऐसा उल्लेख नहीं मिलता, बल्कि तीर्थंकर जीवन में भगवान् महावीर ने जो भी आदेश—उपदेश दिये वे सब स्वयं श्रम करने के ही समर्थन में थे।

### स्वयंसेवी ही सच्चा श्रमण :

महावीर के चौदह हजार शिष्यों में इन्द्रभूति गौतम सबसे ज्येष्ठ थे, प्रथम गणधर थे और भगवान् के अनन्य उपासक थे। किन्तु उनके जीवन में भी हम श्रम की प्रतिष्ठा पूर्णतः साकार हुई देखते हैं। वे अपने हाथ से अपने सब काम करते हैं। भिक्षा लेने के लिए जाते हैं तो स्वयं ही अपने पात्र आदि अपने हाथ में लेते हैं, अपना भार स्वयं उठाते हैं और स्वयं ही अपना सब काम करते हैं। हजारों शिष्यों का एक मात्र आचार्य भी जब अपना काम अपने हाथ से करता है तो वहां श्रमशीलता की भावना क्यों नहीं साकार होगी?

श्रमण के लिए भी भगवान् महावीर ने स्वयं अपना काम अपने हाथों करने का आदेश दिया है। जो दूसरों से सेवा नहीं लेता वही सच्चा श्रमण है[1], यह महावीर वाणी का उद्घोष है। पुरुषार्थ-हीन आलसी व्यक्तियों को महावीर ने निकृष्ट बताया है, चाहे वह गृहस्थ हो या श्रमण। पावापुर के अन्तिम प्रवचन में तो महावीर ने यहां तक कहा—

---

१. दशवैकालिक १०।१०

जे केई उ पव्वइए, निद्दासीले पगामसो
भोच्चा पिच्चा सुह सुअइ पाव समणेत्ति वुच्चई।[1]

जो व्यक्ति प्रव्रजित होकर भी रात-दिन नींद लेता रहता है, आलस में डूबा रहता है और खा-पीकर पेट पर हाथ फिराता रहता है, वह चाहे श्रमण ही क्यों न हो वह पापी । महावीर की भाषा में ऐसे श्रम हीन श्रमण भी 'पापी श्रमण' कहलाते हैं।

श्रम की इससे बड़ी प्रतिष्ठा और क्या होगी कि श्रमण होकर भी अगर कोई आलसी रहता है तो महावीर उसे भी 'पापी-श्रमण'. निकृष्ट श्रमण अर्थात् सिर्फ श्रमण वेशधारी कहते हैं।

**श्रम कभी निष्फल नहीं होता :**

महावीर का कर्म सिद्धान्त 'श्रम-भाव' की सच्ची प्रतिष्ठा करता है। कर्मवाद का मूल इसी में है कि हम जैसा कर्म करेंगे वैसा ही फल प्राप्त करेंगे। शुभ एवं सत्कर्म का शुभ फल मिलेगा अशुभ एवं असत्कर्म का अशुभ फल मिलेगा[2]—इसका सीधा अर्थ यही है कि हमारा कर्म अर्थात् श्रम कभी निष्फल नहीं होता। अगर श्रम के साथ हमारी मनोवृत्ति कलुषित है तो वह श्रम-हमारे पतन का कारण बन जाता है और श्रम के साथ मनोवृत्तियां शुद्ध हैं, भावना पवित्र है तो वह श्रम हमें कल्याण की ओर गतिशील बनायेगा। शुद्ध एवं पवित्र मनोभावना के साथ ही श्रम की सफलता है और वह श्रम श्री-समृद्धि का कारण बनता है। सद्भावना के साथ कर्तव्य में सतत लीन की घोषणा—किरियं रोयए धीरो—से महावीर वाणी में श्रम की सार्थकता स्पष्ट ध्वनित है।

••••



१. उत्तराध्ययन १७।३
२. औपपातिक सूत्र, ५६

२०

# लोक कल्याणकारी राज्य और महावीर की जीवन-दृष्टि

• डॉ० महेन्द्र सागर प्रचण्डिया

जैन धर्म के उन्नायकों की एक सुदूरगामी परम्परा रही है, जिसे चौबीस तीर्थंकरों द्वारा समय-समय पर अनुप्राणित किया गया है। आद्य तीर्थंकर ऋपभदेव तथा अन्तिम चौवीसवें तीर्थंकर महावीर ऐतिहासिक महापुरुष माने जाते हैं। भगवान् महावीर के पच्चीससौवें निर्वाणोत्सव पर देश में अनेक प्रकार से उनके कल्याणकारी विचारों का विवेचन हो रहा है। यहां हम लोक कल्याणकारी राज्य और महावीर की जीवन-दृष्टि विपयक संक्षेप में विवेचन करेंगे।

**लोक : अर्थ और प्रकार :**

लोक के अर्थ हैं—भुवन। पुराणानुसार सात लोक हैं, यथा—(१) भूलोक, (२) भुवर्लोक, (३) स्वर्लोक, (४) महर्लोक, (५) जनलोक, (६) तपोलोक, (७) सत्य लोक।

वैद्यक के अनुसार लोक के दो विभेद किये गये हैं—

(१) स्थावर, (२) जंगम। वृक्ष, लता, तृण आदि स्थावर और पशु पक्षी, कीट, पतंग तथा मनुष्यादि जंगम हैं।

**व्यवस्था और जन-कल्याण :**

सुव्यवस्थित जीवन चर्या के लिये व्यवस्था की आवश्यकता होती है। वनी व्यवस्था का एक व्यवस्थापक होता है। व्यवस्था के प्रति जनता की आस्था बनी रहे, उसका दायित्व व्यवस्थापक पर होता है। आस्था गिरी कि व्यवस्था का विसर्जन सुनिश्चित। इस प्रकार लोक में अनेक वार व्यवस्थायें वनीं—विगड़ीं किन्तु उनके निर्माण में जन-कल्याण की भावना प्रधान रूप से सदा विद्यमान रही है।

भुवन का उतना भूमि भाग जितना एक राजा द्वारा शासित हो, वस्तुतः राज अथवा राज्य कहलाता है। राज की व्यवस्था राजतंत्र होती है। राजतंत्र के सुव्यवस्थित संचालन के लिये एक राजा की आवश्यकता होती है। किसी नये राजा के राजसिंहासन पर आरूढ़ होने का संस्कार प्रायः राजतिलक कहलाता है। इसी को राज्याभिषेक भी कहते

हैं। राज-व्यवस्था के लिये राजदण्ड का व्यवहार प्रायः अनिवार्य होता है। श्रीसोमदेवसूरि विरचित 'नीतिकाव्यामृत' नामक ग्रंथ में राजा के कर्तव्य की चर्चा इस प्रकार हुई है—

'राज्ञोहि दुष्टनिग्रहः शिष्टपरिपालनं च धर्मः'

अर्थात् दुष्ट अपराधियों को सजा देना और सज्जन पुरुषों की रक्षा करना राजा का धर्म है। राजा और राज्य के प्रति राज-वासियों के भी कुछ दायित्व होते हैं। राजा और प्रजा वस्तुतः अन्योन्याश्रित सम्बन्ध है। यथा राजा तथा प्रजा।

## इकाई से दहाई :

महावीर का दृष्टिकोण इकाई से दहाई को स्पर्श करता है। वे किसी रूप में अनेक से एक तक नहीं आते अपितु एक से अनेक को अनुप्राणित होना मानते हैं। व्यक्ति का विकास विभु बनने तक होता है। राज तंत्र के विषय में भी यही बात चरितार्थ है। एक श्रावक सधा कि श्रावकों का कुल सध सकता है और कुल से समुदाय, समाज आदि प्रभावित हुआ करते हैं। सच यह है कि—"सुधरे व्यक्ति, समाज व्यक्ति से, उसका असर राष्ट्र पर हो।" फिर किसी समुदाय अथवा समाज की इकाई कैसी हो ? कहा है—"जे गिलाणंपडियरई से धन्ने"—जो वृद्ध, रोगी और पीड़ितों की सेवा करता है, वस्तुतः वही धन्य है।

## वित्त से चित्त मुक्त हो :

वित्त से चित्त मुक्त हो तभी जीवन व्रतोन्मुख हो सकता है। जीवन में व्रत से व्यक्ति की साधना आरम्भ होती है। व्रत साधना अन्तर से उद्भूत हो तो वह शाश्वत होती है। बाहर से थोपा गया व्रत-विधान प्रायः टिकाऊ प्रमाणित नहीं हुआ करता, अन्तर से व्रतों के प्रति जागरण संकल्प पर निर्भर करता है। संकल्प के मूल में श्रद्धा है। किसी के प्रति श्रद्धा भाव उसमें संकल्प शक्ति का संचार किया करता है। हिंसा, झूठ, चोरी, कुशील और परिग्रह ऐसे कुविचार हैं जिनसे श्रद्धा भाव उत्पन्न नहीं हो सकते। इन विकारों से विमुक्ति के लिये महावीर ने पंचाणुव्रतों की चर्चा की है। अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह जैसे उदात्त आत्म स्वभावों के चिन्तवन से व्यक्ति की साधना सम्पन्न हुआ करती है। व्यक्ति सधा कि समाज का संवर्द्धन सम्भव हुआ करता है।

अब प्रश्न है कि अहिंसा किसी परिधि में सीमित की जा सकती है ? जब यह आत्मा का स्वभाव है कि इसे हम व्यक्ति द्वारा निर्धारित किसी सीमा परिधि में किस प्रकार परिसीमित कर सकते हैं। अहिंसा का क्षेत्र निस्सीम है। वह वस्तुतः सर्वभूत है। किन्तु उसके आचरण पक्ष को हम सुविधानुसार सीमित कर सकते हैं। श्रावक की अहिंसा और मुनि की अहिंसा में अन्तर है। मुनिचर्या में सर्वदेशीय व्रत-विस्तार है। वहां राष्ट्र जैसी किसी भी परिधि का व्यवहार नहीं है—वहां सर्वभूत–प्राणीमात्र का हित–चिन्तन है। अणुव्रतों का धारी श्रावक किसी राष्ट्र का नागरिक भी हो सकता है। उसकी चर्या सीमा-रेखाओं में विभाजित की जा सकती है किन्तु मुनि अथवा आचार्य का क्षेत्र निस्सीम है। वह वस्तुतः किसी राष्ट्र का होते हुये भी अन्तर्राष्ट्र का होता है।

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि श्रावकों का संघ और संघकुल, समाज तथा उसका

वृहद्‌रूप देश बन सकता है। व्यवस्था की दृष्टि से उसे हम एक राष्ट्र की संज्ञा दे सकते हैं। राष्ट्र का शासन उसके संविधान के द्वारा हुआ करता है। भगवान् महावीर की दृष्टि में किसी भी राष्ट्र का संविधान सम्पूर्ण नहीं हो सकता। विधान है तो परिधि का होना अनिवार्य है और यदि वह सम्पूर्ण नहीं है तो निश्चय ही वहां जीवन में हिंसा है। उनका राष्ट्रीय और सामाजिक आदर्श रहा है—"स्वयं जीओ और दूसरों को जीने दो।" यह वस्तुतः किसी भी राष्ट्र के लिये कितनी सरल और स्वाभाविक व्यवस्था है। इस प्रकार की व्यवस्था में व्यक्ति का हृदय हिन्द-महासागर बन अपनी विशालता, सहृदयता और परोपकारिता जैसी उदात्त वृत्तियों से लहरा उठेगा। यहां पारस्परिक उत्थान के लिये तो अवकाश है किन्तु पतन के लिये कोई कार्यक्रम नहीं। इसीलिये जैन दृष्टि में किसी भी जन कुल को हम सीमित नहीं कर सकते।

### श्रम और संकल्प की अनिवार्यता :

आत्म स्वभाव का एक पक्ष अहिंसा है दूसरा सत्य और क्रमशः अचौर्य, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। महावीर के राज में अपरिग्रहवाद का वातावरण सभी को सद्भाव में रहने के लिये आमंत्रित करेगा। ऐसी राजकीय व्यवस्था में श्रम और संकल्प की अनिवार्यता होगी। प्रत्येक श्रमी को स्वार्जित कर्मानुसार अपने पेट भरने के लिये यथेष्ट खाद्य सामग्री उपलब्ध होगी और उसे पेटी भरने के लिये कोई अवसर न मिलेगा।

श्रम से प्रसूत जागतिक सुविधा का सोद्देश्य उपयोग हुआ करता है। प्रमाद-जन्य उपलब्धि से व्यक्ति में विकारों का संचार हो उठना अत्यन्त स्वाभाविक है। विकारों का शिकार हुये विना व्यक्ति न तो आत्मार्थी होगा और नाहीं परमार्थी।

### सर्वोदय न कि वर्गोदय :

महावीर की राज्य व्यवस्था में सभी का उदय सम्भव है। व्यक्ति विशेष का चरमोत्कर्ष उसके पड़ोसी के लिये घातक नहीं अपितु उसकी षट्कर्मो से अनुप्राणित दिन-चर्या, दानव्रत से समता तथा सहअस्तित्व का संचार करती है। प्राणी मात्र के प्रति नागरिक का दृष्टिकोण उदार तथा समतामूलक हो तो फिर इससे बड़ा साम्यवाद और क्या हो सकता है। वहां वस्तुतः सर्वोदय होगा, वर्गोदय नहीं, वहां प्राणी-पोषण होगा, समाज-शोषण नहीं। ऐसी स्थिति में वैचारिक विरोध हो सकता है व्यक्ति-विरोध नहीं। विपरीत परिस्थिति में भी व्यक्ति का दृष्टिकोण मध्यस्तता पूर्ण परिलक्षित होगा—

सत्वेषु मैत्री, गुणिषु प्रमोदं,
क्लिष्टेषु जीवेषु कृपापरत्वम्
मध्यस्थभावं विपरीत वृत्तौ,
सदा ममात्मा विद्धातुदेवः।

यहां दाता-विधाता नहीं, स्वयं का सम्यक् पुरुषार्थ ही व्यक्ति के उत्कर्ष का मुख्याधार है। ऐसी राज-व्यवस्था में व्यक्ति की आस्था अपने श्रम, समता और स्वतंत्रता पर आधृत होगी।

**क्रिया युक्त ज्ञान :**

आचार्य उमास्वामि ने स्वविरचित 'तत्वार्थसूत्र' में स्पष्ट कहा है कि "सम्यक् दर्शन, ज्ञान चारित्राणि मोक्षमार्गः।" दर्शन क्या है ? श्रद्धा-विश्वास (Right belief), ज्ञान-विवेक (Right knowledge) और चारित्र्य से तात्पर्य है आचरण (Right conduct) व्यक्ति-विकास में परम आवश्यक हैं। क्रिया युक्त ज्ञान ही श्रेष्ठ है। क्रिया से रहित ज्ञान लंगड़ा है, भार है।

**गणित की भाषा में :**

क्रिया—ज्ञान=रूढ़ि, क्रिया + ज्ञान=पुरुषार्थ।

मैं मानता हूं कि पुरुषार्थ करने के लिये किसी आस्था की अपेक्षा हुआ करती है। कार्य के प्रति विश्वास, उसके प्रति पूर्ण ज्ञान और तज्जन्य क्रियाचरण वस्तुतः जागतिक और जागतेतर उपलब्धियों की प्राप्ति में परम सहायक है।

**आत्मीय अनुशासन :**

इस प्रकार महावीर की दृष्टि में लोक कल्याणकारी राज्य मात्र परिधियों का पोषक नहीं हो सकता, वहां प्राणियों को अभय, अशन, औषधि और ज्ञान प्राप्त करने की पूर्ण सुविधायें होंगी। वहां जीवन व्रत साधना से परिमार्जित होगा। शारीरिक शासन की अपेक्षा आत्मीय अनुशासन से व्यक्ति-व्यक्ति में समता सौहार्द्र तथा स्वतंत्रता परक प्रतीतियां होंगी। वहां पोषण होगा—शोषण नहीं। 'स्वयं जीओ और दूसरों को जीने दो' की भावना का साकार उदाहरण होगा। बड़ी बात यह कि वहां प्रत्येक व्यक्ति में सुख-दुःख का सम्यक् बोध होगा।

••••



# २१

# शान्तिपूर्ण सहअस्तित्व के विकास-क्रम में महावीर के विचार

• श्री हरिश्चन्द्र दक

**विषम वातावरण :**

आज से २५०० वर्ष पूर्व भारत की सामाजिक स्थिति बड़ी विचित्र थी। सामाजिक विषमता, हिंसा एवं क्रूरता के उस वातावरण में मानवीय मूल्यों को तिलांजली दे दी गयी थी। धर्म के नाम पर पशुवध सामान्य बात थी। सम्पूर्ण सामाजिक ढांचा रूढ़ियों, अंध परम्पराओं एवं पाखण्डों की खोखली नींव पर खड़ा हुआ था। जातीयता की थोथी दीवारों ने मनुष्य-मनुष्य के बीच भेद की भयंकर सीमाएं बना दी थीं। गली व चौराहे का हर पत्थर ईश्वर के नाम से पूजा पा रहा था। पर शूद्रों की छाया तक से परहेज किया जाता था।

ऐसे विषम विषमयी वातावरण में भगवान् महावीर द्वारा "मित्ती में सव्वे भूएसू वेरं मज्झं न केणई" का उद्घोष पीड़ित प्रताड़ित एवं पददलित मानव के लिए सुखद आश्चर्य था। उनके द्वारा सत्य, अहिंसा, प्रेम एवं करुणा का सन्देश अपने आप में क्रान्तिकारी विचार था।

**सामाजिक जीवन में सहअस्तित्व :**

श्रमण भगवान् महावीर ने—

जं इच्छसि अप्पणतो, जंचन इच्छामि अप्पणतो
तं इच्छ परस्स विमा, एत्तिमग्गं जिण सासणयं

(जिस हिंसक व्यापार को तुम अपने लिए पसन्द नहीं करते हो, उसे दूसरे भी पसन्द नहीं करते हैं। जिस दयामयी व्यवहार को तुम पसन्द करते हो उसे सब ही पसन्द करते हैं) का उपदेश देकर सामाजिक जीवन में सहअस्तित्व के सिद्धान्त को सर्वप्रथम प्रतिष्ठित किया।

एक बार के प्रवास में एक शिष्य ने भगवान् से प्रश्न पूछा—

प्रभो ! आपने अहिंसा को क्यों स्वीकार किया ?

श्रमण भगवान् महावीर ने उत्तर दिया—

"संसार में व्याप्त समस्त चराचर जीवों में समान चेतना है। सभी आत्माएँ समान रूप से सुख चाहती हैं। जिस प्रकार हमें जीने का अधिकार है उसी प्रकार दूसरों

को भी जीने का अधिकार देना होगा। जिस दिन हम इस चिरन्तन सत्य को स्वीकार कर लेंगे तभी पूर्ण साधक होने का दावा कर सकेंगे।"

भगवान् महावीर अपने समस्त सिद्धान्तों, नीतियों, आदर्श एवं उपदेशों के माध्यम से एक समतामयी समाज की रचना करना चाहते थे जहां प्रत्येक प्राणी बिना किसी भय, बाहरी दबाव तथा बन्धनों से मुक्त होकर स्वतन्त्र रूप से रह सके। ऐसे ही समाज की रचना के लिए उस मौन मूक साधक ने हिंसा के ताण्डव नृत्य के विरोध में अहिंसात्मक रूप से जिस क्रान्ति का शंखनाद किया उसकी उपादेयता आज भी समझी जा रही है। यही कारण है कि आज के इस अति भौतिकवादी वैज्ञानिक युग मे भी सम्पूर्ण मानव जाति को विनाश से बचाने के लिए शान्तिपूर्ण सहअस्तित्व की विचारधारा को स्वीकार किया जा रहा है।

## युद्ध से शान्ति नहीं :

"युद्ध से शान्ति नहीं हो सकती" इस सत्य का ज्ञान विश्व शक्तियों को बड़े कटु अनुभवों के बाद हुआ। अन्यथा पिछली अर्द्ध शताब्दी में हुए दो विश्व युद्ध तथा अन्य अनेक छोटे-बड़े युद्ध मनुष्य के महानाश के कारण न बनते। वियतनाम में लडे जाने वाले लम्बे युद्ध ने यह भी सिद्ध कर दिया कि आज के युग में समस्याओं का समाधान युद्धों से नहीं किया जा सकता है" अतः अमरीका जैसी अपराजेय आधुनिकतम शक्ति को भी वार्ता के लिए विवश होना पड़ा। भारत ने सहअस्तित्व के सिद्धान्त को समय पर समझ कर स्वतन्त्रता के प्रारम्भ से ही उसे अपनी विदेश नीति के मान्य सिद्धान्त के रूप में स्वीकार किया है।

## विदेश नीति के निर्देशक तत्व :

भारतीय संविधान के अध्याय ४ अनुच्छेद ५१ में भारत की विदेश नीति के लिए निर्देश दिए गए हैं—

(१) राज्य अन्तर्राष्ट्रीय शक्ति और सुरक्षा की उन्नति का प्रयास करे।

(२) राज्य राष्ट्रों के बीच न्याय और सम्मानपूर्ण सम्बन्धों को बनाये रखने का प्रयास करे।

(३) राज्य अन्तर्राष्ट्रीय विधि और संधि बंधनों के प्रति आदर बढ़ाने का प्रयत्न करे।

(४) राज्य अन्तर्राष्ट्रीय विवादों को मध्यस्थता द्वारा निपटाने का प्रयास करे और तदर्थ प्रोत्साहन दे।

पिछले पच्चीस वर्षों से हमारी विदेश नीति के मूलभूत आधार ये निर्देशन ही रहे हैं। हमारी सक्रिय तटस्थता नीति अनुच्छेद ५१ का ही विस्तृत रूप है। इसे अधिक व्यापक स्वरूप प्रदान करने के लिए सन् १९५४ में स्वर्गीय प्रधान मंत्री पण्डित जवाहरलाल नेहरू ने इन्हें पंचशील के निम्न सिद्धांतरूप में प्रतिपादित किया—

(१) सब देशों द्वारा परस्पर एक दूसरे देश की प्रादेशिक अखण्डता एवं प्रभुसत्ता का सम्मान।

(२) परस्पर अनाक्रमण ।

(३) आर्थिक राजनीतिक या सैद्धांतिक कारणों से परस्पर किसी देश के आंतरिक मामलों में हस्तक्षेप का अभाव ।

(४) परस्पर लाभ की समानता ।

(५) शान्तिपूर्ण सहअस्तित्व ।

**जिओ और जीने दो :**

भारतीय स्वतन्त्रता के समय विश्व की राजनीति रूस व अमेरिका के नेतृत्व में क्रमशः समाजवादी एवं प्रजातन्त्रीय विचारों के अनुरूप दो खेमों में बंटी हुई थी। दुनिया के अधिकांश देश इनमें से किसी एक के समर्थन में ही अपने वैदेशिक कर्तव्य की इति श्री समझते थे। ऐसे समय भारत ने गुटीय राजनीति से तटस्थ रहने की घोषणा कर विश्व राष्ट्रों के लिए नया मार्ग प्रशस्त किया। जिस प्रकार भगवान् महावीर ने अहिंसा की व्याख्या करते हुए स्पष्ट किया कि—

एगओ विरइं कुज्जा, एगओय पवत्तणं ।
असजमे नियन्ति च, संजमे य पवत्तणं ।।

(जहां हिंसा, असत्संकल्प, दुराचरण से निवृत्त होना है वहां अहिंसा, दया, प्रेम, करुणा, संयम तथा प्राणी रक्षा में प्रवृत्त होना भी है।)

उसी प्रकार भारत की तटस्थता नीति के रूप में हमने जिस नीति को स्वीकार किया वह केवल निषेधकारी नहीं थी। उसका लक्ष्य विश्व की राजनीति से अलग होना नहीं था अपितु गुटीय आधार पर विभक्त विश्व को जिसके नेता बात-बात पर आणविक युद्ध की धमकी देते थे, शांति का सही मार्ग बताकर Live and Let Live जीओ और जीने दो के रूप में सहअस्तित्व का प्रतिपादन करना था।

पिछले दो दशकों में विश्व की राजनीति शीतयुद्ध के तनावपूर्ण वातावरण से ग्रस्त रही है। युद्ध न होते हुये भी युद्ध के भय से सम्पूर्ण मानवता आक्रान्त थी। सद्भावना एवं शांति के लिए स्थापित संयुक्त राष्ट्र के मंच पर राष्ट्र एकत्र तो होते, पर उनमें पारस्परिक सन्देह अविश्वास के भाव अभी दूर नहीं हुए थे। यही कारण था कि चीन जैसे विशाल देश को संयुक्त राष्ट्र में स्थान पाने के लिए वर्षों संघर्ष करना पड़ा।

लगता है विश्व शक्तियों को अब धीरे-धीरे सहअस्तित्व के सिद्धांत की उपादेयता एवं महत्व का ज्ञान होने लगा है। यही कारण है कि सदा एक दूसरे का विरोध करने वाले रूस व अमेरिका जैसे राष्ट्र आज कई स्तरों पर परस्पर एक दूसरे का सहयोग कर रहे हैं। यह भारतीय विदेश नीति के सिद्धांतों की महत्वपूर्ण विजय है। माईकेल फुट के शब्दों में "संसार स्वतन्त्र भारत का ऋणी है कि उसने हम सभी को बल्कि सारे संसार को शक्ति जन्य दोषों से बचाया है। नहीं तो सम्भव था हम सभी विनाश के गर्त मे पहुंच गये होते।"

भगवान् महावीर के अहिंसा तथा समानता पर आधारित समाज की परिकल्पना भी भारत में प्रजातंत्रीय शासन पद्धति मे समाजवादी समाज व्यवस्था का निर्माण कर साकार की जा रही है।

**समझदारी की भाषा :**

भगवान् महावीर के पश्चातवर्ती वर्षो में उनके अनुयायियों द्वारा शास्त्रों, रूढ़ियों तथा परम्परा के बन्धनों में बंधी-बंधायी अहिंसा को आधुनिक युग में महात्मा गांधी ने नया स्वरूप दिया। गांधीजी ने उसे बिना रक्तपात के आजादी की लड़ाई का अमोघ उपाय बताया। उन्होंने समाज में श्रम को पुनः प्रतिष्ठित किया। शोषण और छल के विरोध में सात्विक जीवन का मार्ग बताया। असहयोग अथवा सविनय अवज्ञा का एक ऐसा अहिंसक रास्ता खोज निकाला कि गुलामी की जंजीरें भी टूट पड़ीं। सत्याग्रह का सिद्धांत तो युग के अहिंसावादियों के लिए वरदान बन गया। यद्यपि आज भी हिरोशिमा और नागासाकी पर किया गया बम प्रयोग मानव में स्थित पशुता का भान कराता है, तथापि अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर सहयोग, सद्भाव एवं विश्व बंधुत्व के बढते चरण निश्चय ही श्रमण भगवान् महावीर के सिद्धांतों का ही व्यापक रूप है। राष्ट्रों में समझदारी की सामान्य भाषा का विकास शांतिपूर्ण सहअस्तित्व के सिद्धांतों की विजय का परिचायक है।

भगवान् महावीर की अहिंसा केवल 'जीओ और जीने दो' तक ही सीमित नहीं है। वह तो विश्व मैत्री का विराट रूप धारण करके अखिल विश्व को अपनी गोद में समेट लेती है। 'जीओ और जीने दो' से आगे बढ़कर दूसरों को जीवित रखने के लिये उत्प्रेरित करती है। अहिंसा का विशाल चिंतन तो प्राणीमात्र के साथ आत्म-भाव एवं बंधु-भाव की जीवित प्रेरणा प्रदान करता है। जिस दिन विश्व भगवान् महावीर के इस चिरंतन सत्य को पूर्ण रूप से स्वीकार करेगा उसी दिन वास्तविक शांति स्थापित होगी।

---



# २२

# गुट निरपेक्षता का सिद्धान्त और महावीर का अनेकांत दृष्टिकोण

• डॉ० सुभाष मिश्र

## अनेकान्त दृष्टि : सत्य और अहिंसा का परिणाम :

महात्मा गांधी ने कहा है कि 'मेरा अनुभव है कि मैं अपनी दृष्टि से सदा सत्य ही होता हूं, किन्तु मेरे ईमानदार आलोचक तव भी मुझ में गलती देखते हैं। पहले मैं अपने को सही और उनको अज्ञानी मान लेता था, किन्तु अब मैं मानता हूं कि अपनी-अपनी जगह हम दोनों ठीक हैं, कई अन्धों ने हाथी को अलग-अलग टटोलकर उसका जो वर्णन किया था वह दृष्टान्त अनेकान्तवाद का सबसे अच्छा उदाहरण है। इसी सिद्धान्त ने मुझे यह बतलाया कि मुसलमानों की जांच मुस्लिम दृष्टिकोण से तथा ईसाई की परीक्षा ईसाई दृष्टिकोण से की जानी चाहिए। पहले मैं मानता था कि मेरे विरोधी अज्ञान में हैं, आज मैं विरोधियों को प्यार करता हूं क्योंकि अब मैं अपने विरोधियों की दृष्टि से भी देख सकता हूं। मेरा अनेकान्तवाद सत्य और अहिंसा, इन युगल सिद्धान्तों का ही परिणाम है।'

## गांधी और अनेकान्त दृष्टि :

भगवान् महावीर की देन-स्वरूप अनेकान्तवादी चिन्तन, जैन एवं जैनेतर भारतीय दर्शनों में प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष, अनेक रूपों में समाया हुआ है, किन्तु दर्शनगत अनेकान्तवादी विचारणा केवल चिन्तन के रूप में ही रही है। भगवान् महावीर के काल में धर्म के क्षेत्र में उसकी एक व्यावहारिक भूमिका भी थी, तथापि उसका सैद्धान्तिक रूप ही बार-बार सामने आया है। बीसवीं शताब्दी के नवजागरण काल में महात्मा गांधी में आकर वह अनेकान्तवाद नवजीवन प्राप्त करता है, उसकी सामाजिक और राजनैतिक जीवन में व्यावहारिक उपयोगिता प्रमाणित हुई है। यह कहना असत्य न होगा कि महात्मा गांधी का सम्पूर्ण चिन्तन और कार्य अनेकान्तवाद की ही तरह सत्य और अहिंसा पर आधारित है। अतः यदि भारत के पुनरुत्थान, पुनर्गठन, पुनर्जागरण एवं नई सांस्कृतिक चेतना में महात्मा गांधी कारण या सहयोगी हैं तो प्रकारान्तर से महावीर के अनेकान्तवाद को भी इसका श्रेय है।

## अनाग्रही दृष्टिकोण की आवश्यकता :

आज का विश्व इतना जटिल, विभिन्न गुटों में विभाजित, संघर्षशील तथा परि-

स्थितिग्रों से घिरा हुआ है कि इसके उद्धार के लिए तटस्थ एवं निराग्रही दृष्टिकोण की ग्रावश्यकता है। कोई भी ग्राग्रहपूर्ण चिन्तन, कोई भी ग्राग्रही विचारक ग्राज के संसार की जटिलताग्रों को कुछ ग्रौर उलझा देने के सिवाय कुछ भी नहीं दे सकता। ग्रौर जब भी ऐसी परिस्थितियां ग्राई है या जब भी किसी चिंतक ने या महापुरुष ने संसार को कुछ दिया है तो वह निश्चित ही तटस्थ चिंतन का अनुमोदक रहा है। ईसामसीह भी ग्रनेकान्त-वाद के पोषक थे। उनका कहना है "मेरे पिता के यहां ग्रनेक मकान हैं, मैं किसी भी मकान को तोड़ने नहीं ग्राया, प्रत्युत् सबकी रक्षा ग्रौर पूर्णता मेरा उद्देश्य है।"

## गुट निरपेक्षता के मूल में ग्रनेकान्त :

ग्राज विश्व के सभी राष्ट्र परस्पर का विश्वास खो बैठे हैं ग्रौर कोई भी राष्ट्र कभी भी किसी भी राष्ट्र की पीठ पर प्रहार कर सकता है। ग्राखिर ऐसा क्यों ? यह इसलिए कि ग्राज सभी राष्ट्र ग्रन्य राष्ट्रों के समक्ष ग्रपने ग्रापको ग्रधिक शक्तिशाली ग्रौर सम्पन्न रूप में प्रस्तुत करना चाहते हैं, तथा दूसरे राष्ट्रों की शक्ति एवं सम्पन्नता के प्रति ग्रनुदार एवं ग्रसहिष्णु हैं। शक्ति ग्रौर सम्पन्नता की होड़ में ही ग्राज की सम्पूर्ण मानव जाति की शक्ति का ग्रपव्यय हो रहा है तथा शक्ति ग्रौर सम्पन्नता को बढ़ाने के उद्देश्य से ही समान स्वार्थों वाले राष्ट्रों ने मिलकर ग्रपने-ग्रपने गुट बनाकर खड़े कर लिए हैं। ये गुट, चाहे वे साम्राज्यवादी हों या साम्यवादी हों, विश्व के विनाश की भूमिका तैयार कर रहे हैं। इसीलिए भारत ने गुट निरपेक्षता की नीति ग्रपनाई है। इस गुट-निरपेक्षता के मूल में ग्रनेकान्तवाद प्रेरणा के रूप में सक्रिय था—यह तो मैं नहीं कह सकता, किन्तु यह ग्रवश्य कहूंगा कि चिन्तन में ग्रौर धार्मिक समन्विति के क्षेत्र में जो ग्रनेकान्तवाद था, सामान्यतया राजनीति के क्षेत्र में वही गुटनिरपेक्षता है।

## ग्रनेकान्त दृष्टिकोण : सत्य की तलाश :

लोक ग्रौर जीव की नित्यता, ग्रनित्यता, जीव ग्रौर शरीर के भेदाभेद ग्रादि प्रश्नों पर भगवान् बुद्ध मौन रहे, तथा इनको 'ग्रव्याकृत' कह दिया। ये प्रश्न भगवान् बुद्ध के ग्रहम् प्रश्न थे। भगवान् बुद्ध ने इनका उत्तर इसलिए नहीं दिया, क्योंकि वे तत्कालीन प्रचलित दार्शनिक वादों में किसी से प्रतिबद्ध नहीं होना चाहते थे। यदि वे ईश्वर ग्रौर ग्रात्मा को नित्य एवं सत्य कहते तो उन्हें किन्हीं ग्रंशों में उपनिषद्–समर्थित शाश्वततावाद को स्वीकार करना पड़ता, ग्रौर यदि वे इन्हें ग्रनित्य ग्रौर ग्रसत्य कहते तो एक प्रकार से उन्हें चार्वाक–जैसे उच्छेदवादियों का समर्थन करना पड़ता। पर भगवान् महावीर ने तत्कालीन प्रचलित इस प्रकार के सभी वाद-विवादों की परीक्षा की ग्रौर जिसमें जितना ग्राह्य सत्य था, उसे उतनी ही मात्रा में स्वीकार करके, सभी वादों का समन्वय किया। जिन प्रश्नों के उत्तर में भगवान् बुद्ध मौन रहे, उन्हीं का उत्तर ग्रनेकान्तवाद के ग्राश्रय से भगवान् महावीर ने दिया। इस बात की पुष्टि में यहां एक उदाहरण देना समीचीन होगा—

"लोक की सान्तता ग्रौर ग्रनन्तता के विषय में भगवान् महावीर का कहना है कि द्रव्य की ग्रपेक्षा से लोक सान्त है, क्योंकि यह संख्या में एक है, किन्तु भाव ग्रर्थात् पर्यायों

की अपेक्षा से यह अनन्त है, क्योंकि लोक द्रव्य के पर्याय अनन्त हैं। काल की दृष्टि से लोक अनन्त है अर्थात् शाश्वत हैं, क्योंकि ऐसा कोई काल नहीं, जिस में लोक का अस्तित्व न हो, किन्तु क्षेत्र की दृष्टि से लोक शान्त है, क्योंकि सकल क्षेत्र में से कुछ ही लोक हैं, अन्यत्र नहीं। यह अनेकांतवाद का ही चमत्कार है कि लोक को शान्त मानने वाले और अनन्त मानने वाले हठी चिन्तकों के सामने तार्किकतापूर्ण ढंग से लोक को शान्त और अनन्त दोनों सिद्ध करके, उनका समन्वय सम्भव हुआ।"

वस्तुतः इस उद्धरण में आए हुए 'सान्त' और 'अनन्त' शब्दों को लेकर ही इस चिन्तन प्रणाली का नाम 'अनेकान्तवाद' पड़ा। इसके अनुसार किसी भी सत्य का एक ही अन्त नहीं है, अनन्त अपेक्षा भेदों से उसके अनन्त अन्त होते हैं। अनेकान्तवादी भाव को सूचित करने के लिए भगवान् महावीर ने वाक्यों में 'स्यात्' शब्द का प्रयोग किया है। इसीलिए अनेकान्तवाद 'स्याद्वाद' के नाम से भी प्रसिद्ध हुआ है। वस्तुतः 'स्याद्वाद' अनेकान्तवादी चिन्तन की अभिव्यक्ति की शैली का नाम है।

### अनेकान्त चिन्तन के प्रेरणा-सूत्र :

भगवान् महावीर का यह अनेकान्तवाद मुख्य रूप से हमें तीन बातों की प्रेरणा देता है—

(क) कोई भी मत या सिद्धान्त पूर्णतः सत्य या असत्य नहीं है, अर्थात् सिद्धान्तों के प्रति दुराग्रह नहीं होना चाहिए।

(ख) विरोधियों द्वारा गृहीत और मान्य सत्य भी सत्य है इसलिए, उस सत्य का अपने जीवन में उपयोग न करते हुए भी उसके प्रति सम्मान का भाव रखना चाहिए। इस प्रकार से विरोधियों के सत्य में भी हमारे लिए सृजनशील सम्भावनाएं निहित मिलेंगी, अन्यथा, विरोधियों के सत्य के प्रति हमारा उपेक्षाभाव विध्वंसक भावों को जन्म देगा।

(ग) मनुष्य का ज्ञान अपूर्ण है और ऐसा कोई एक मार्ग नहीं है, जिस पर चलकर एक ही व्यक्ति सत्य के सभी पक्षों की जानकारी प्राप्त कर सके। अतः सत्य के लिए कथित अन्य मार्ग भी उतने ही श्रेष्ठ हैं, जितना हमारा अपना मार्ग। इस सत्य को स्वीकार कर लेने पर हमारे ज्ञान की अभिवृद्धि होती रहेगी और हमारे चिन्तन के द्वार अवरुद्ध नहीं होंगे।

### गुट निरपेक्षता में अनेकान्त की समाहिति :

गुट निरपेक्षता में उपर्युक्त तीनों बातें किसी न किसी रूप में विद्यमान हैं, यथा—

(क) जिस प्रकार अनेकान्तवाद किसी एक ही चिन्तन के प्रति दुराग्रही नहीं है, उसी प्रकार गुट निरपेक्षता में भी आग्रह शून्य होकर अपनी राष्ट्रीय नीतियों की स्वीकृति के साथ विभिन्न गुटों की नीतियों के ग्राह्य सत्य को स्वीकार लिया जाता है और अग्राह्य नीतियों को बिना आलोचना किए हुए ही छोड़ दिया जाता है।

(ख) जिस प्रकार अनेकान्तवाद विरोधियों के सत्य के प्रति सम्मान का भाव रखते हुए उसे 'सत्य' के रूप में स्वीकार करता है, उसी प्रकार गुट निरपेक्षता में भी गुटों की

उन नीतियों के प्रति भी आदर होता है (होना चाहिए), जिन्हें गुट निरपेक्ष राष्ट्र अपने लिए हितकर नहीं मानते।

(ग) जिस प्रकार अनेकान्तवाद दूसरे के विचारों की सत्यता, प्रामाणिकता और स्वायत्तता को स्वीकार करता है उसी प्रकार गुट निरपेक्षता में भी अन्य राष्ट्रों की नीतियों, उनकी सार्वभौमिकता और स्वतन्त्रता के प्रति सम्मान का भाव प्रधान है।

## दोनों में कितना साम्य :

इसके अतिरिक्त अनेकान्त और गुट निरपेक्षता में कारणगत और कार्यगत साम्य भी है। अनेकान्त का जन्म वैचारिक हिंसा को रोकने के लिए हुआ था, गुट निरपेक्षता की आवश्यकता की प्रतीति भी मानवीय हिंसा को रोकने के लिए हुई है। अनेकान्त का उद्देश्य विचार-जगत् में व्याप्त कोलाहल को शांत करना है, गुट निरपेक्षता का उद्देश्य भी विश्व में व्याप्त अशान्ति को दूर करना है।

अनेकान्तवाद पर विचार करते हुए, आज की विश्व की विषम परिस्थितियों को देखते हुए, आये दिन युद्ध की खबरें सुनते हुए, मुझे लगता है कि संसार को आज जहां होना चाहिए था—विश्वशांति और विश्वबन्धुत्व की कल्पना को साकार बनाने के लिए संसार को जहां आज नहीं तो कल पहुँचना ही होगा—वहां भगवान् महावीर के अनेकान्त दृष्टिकोण के रूप में भारत पच्चीस सौ वर्ष पूर्व ही पहुंच चुका था।

अनेकान्तवाद धर्म और दर्शन को सामाजिक व्यवहार से जोड़ता है। इसीलिए अनेकान्त शैली पर गुट निरपेक्षता राजनीति को सांस्कृतिक मूल्यों से जोड़ती है। कोई भी गुट तभी निर्मित होता है जब हम किसी भी 'वाद' को एकान्तिक रूप से सत्य मानकर न केवल अन्य सभी वादों की उपेक्षा करते हैं, बल्कि उन्हें असत्य ठहरा देते हैं। आज साम्यवादी समझते हैं कि प्रजातान्त्रिक राष्ट्र गलत राह पर हैं और प्रजातान्त्रिक देश समझते हैं कि साम्यवादी दिशा दृष्टिहीन है। इन्हीं असहमतियों से पहले नीति जगत् में कोलाहल पैदा होता है और फिर धीरे-धीरे युद्ध के खतरे सामने आ जाते हैं। इन स्थितियों से बचने के लिए इन्हें पैदा न होने देने के लिए और अपना सहज विकास करने के लिए गुट निरपेक्षता उसी प्रकार एक सर्व सुलभ उपाय है जिस प्रकार पच्चीस सौ वर्ष पूर्व धार्मिक, दार्शनिक विवादों में न पड़ने के लिए, प्रचलित धार्मिक विवादों को शान्त करने के लिए और आत्म-विकास के लिए भगवान् महावीर का अनेकान्त दृष्टिकोण एक स्वीकृत साधन था।

## राजनीति को सांस्कृतिक मूल्यों से जोड़ने की प्रक्रिया :

ऊपर मैंने कहा है और यह मेरा दृढ़ विश्वास है कि गुट निरपेक्षता राजनीति को सांस्कृतिक मूल्यों से जोड़ने का प्रयास है। यदि गुट निरपेक्ष राष्ट्र गुटबद्ध राष्ट्रों की नीतियों के प्रति उतने ही अनुदार और निन्दक हो जाएं, उनके अपने ही स्वार्थ प्रधान हो जाएं, तो गुट निरपेक्षता भी आगे चलकर एक प्रकार के गुट का रूप धारण कर लेगी। आज के राष्ट्रों की परस्पर उलझनों के कारण तटस्थ राष्ट्रीय नीतियों के सामने यह खतरा

विकराल रूप में उपस्थित है। यदि ऐसा हुआ तो गुट निरपेक्षता का अनेकान्त के साथ कुछ भी सम्बन्ध नहीं जोड़ा जा सकेगा।

गुट निरपेक्षता के अतिरिक्त सहअस्तित्व, सहजीवन और पंचशील—इन सबका मूलाधार अनेकान्तवाद ही है। इसीलिए आधुनिक जगत् में विश्व मैत्री, विश्व बन्धुत्व एवं विश्व शान्ति के सबसे बड़े दूत (स्वप्न-द्रष्टा) महात्मा गांधी ने अनेकान्त को अपने जीवन का आदर्श मान लिया था। अनेकान्तवाद ने ही महात्मा गांधी को वह शक्ति दी थी कि वे विरोधियों की नजर से आत्मलोचन कर सके विभिन्न धर्मों, जातियों, सम्प्रदायों और राष्ट्रों को उनकी समग्रता एवं सम्पूर्णता में देख-समझ सके। द्वितीय विश्वयुद्ध के समय ब्रिटेन-विरोधी देशों का साथ देने के प्रस्ताव के विरोध में महात्मा गांधी ने कहा था कि 'यदि लन्दन की धूल की कीमत पर भारत को आजादी मिली भी तो वह किस काम की।' गांधी के इस कथन में जो अहिंसा, जो त्याग और तात्कालिक स्वार्थों की पूर्ति से जो अलगाव विद्यमान है, वह गुट निरपेक्षता के लिए आदर्श है।

●●●



# २३

## विश्व-शांति के सन्दर्भ में भगवान् महावीर का सन्देश

• डा० (श्रीमती) शान्ता भानावत

आज व्यक्ति, परिवार, समाज और विश्व सभी युद्ध की विभीषिका से अशांत और भयत्रस्त है। शीतयुद्ध और गृहयुद्ध की यह चिनगारी कभी भी विश्वयुद्ध का रूप ले सकती है। इतिहास के पृष्ठ जन-संहार और रक्तपात से भरे पड़े हैं। इस अपार नर-संहार के पीछे क्या रहस्य है? अपना स्वार्थ-पोषण और सत्ता-लिप्सा। राजनीतिवेत्ताओं का कहना है कि जो राष्ट्र अर्थ, शस्त्र और धन-धान्य में समर्थ होता है, वह सदैव कमजोर राष्ट्र को दबाने की कोशिश करता है।

हिंसा से वैर बढ़ता है। आज जो अशक्त है, उसे बलवान दबाता है। कमजोरी के कारण वह उसका प्रतिकार नहीं कर पाता। परन्तु जब भी वह सशक्त होगा, अपना प्रतिशोध अवश्य लेगा। इससे हिंसा-प्रतिहिंसा की शृंखला बढ़ती चली जायेगी और इस क्रम में प्राणियों की हत्याएं होंगी, राष्ट्र की सम्पत्ति नष्ट होगी, व्यक्ति की सृजनात्मक शक्ति का ह्रास होगा और मानव-सभ्यता का सम्पूर्ण विकास निःशेष हो जायेगा। इस हिंसाजन्य क्रूर प्रवृत्ति से बचने के लिए भगवान् महावीर ने अहिंसा के मार्ग को ही श्रेष्ठ उपाय बतलाया है।

### १. अहिंसावाद :

एक समय था जब दुनिया बहुत बड़ी थी। आज वैज्ञानिक प्रगति और तकनीकी विकास ने समय और स्थान की दूरी पर विजय प्राप्त कर दुनिया को बहुत छोटा बना दिया है। परिणामस्वरूप दुनिया के किसी भी भाग में घटित साधारण सी घटना का प्रभाव भी पूरे विश्व पर पड़ता है। आज दो राष्ट्रों की लड़ाई केवल उन्हीं तक सीमित नहीं रहती। उससे विश्व के सभी राष्ट्र आन्दोलित हो उठते हैं और जन-मानस अशान्त और भयभीत हुए बिना नहीं रहता। भगवान् महावीर ने वैयक्तिक, सामाजिक और राष्ट्रीय-अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर भय-मुक्ति के लिए अहिंसा-सिद्धान्त का उद्घोष किया। उन्होंने बड़ी दृढ़ता के साथ कहा—सभी जीव जीना चाहते हैं, मरना कोई नहीं चाहता। सबको अपना जीवन प्रिय है। मनुष्य तो क्या उन्होंने पृथ्वी जल, अग्नि, वायु, वनस्पति के जीवों की रक्षा करने तक की पहल की है। अखण्ड सृष्टि के प्रति यह प्रेममार्ग ही विश्व-शांति का मूल है।

महावीर का अहिंसा-सिद्धान्त बड़ा सूक्ष्म और गहन है। उन्होंने किसी प्राणी की हत्या करना ही हिंसा नहीं माना, उनकी दृष्टि में तो मन में किये गये हिंसक कार्यों का समर्थन करना भी हिंसा है। यदि अहिंसा की इस भावना को व्यक्ति किंचित् भी अपने हृदय में स्थान दे तो फिर अशांति और आकुलता हो ही क्यों ?

## २. समतावाद :

अहिंसा-सिद्धान्त का ही विधायक तत्व है समता, विषमता का अभाव। दुनिया में कोई छोटा-बड़ा नहीं है, सभी समान हैं। समतावाद के इस सिद्धान्त द्वारा महावीर ने जातिवाद, वर्णवाद और रंगभेद का खण्डन किया और बताया कि व्यक्ति जन्म या जाति से बड़ा नहीं है। उसे बड़ा बनाते हैं उसके गुण, उसके कर्म। कर्म से ही व्यक्ति ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र बनता है। महावीर के समय में वर्ण व्यवस्था बड़ी कठोर थी। शूद्रों को समाज में अधम और निकृष्ट माना जाता था। नारी की भी यही स्थिति थी। उसके लिए साधना के मार्ग बन्द थे। महावीर ने इस व्यवस्था के विरुद्ध क्रांति की। हरिकेशी जैसे शूद्र कुलोत्पन्न उनके साधु संघ में थे और चन्दनबाला जैसी नारी को न केवल उन्होंने दीक्षित ही किया वरन् साध्वी संघ का सम्पूर्ण नेतृत्व भी उसे सौंपा। वे स्वयं क्षत्रिय थे परन्तु उनके अनुयायियों में ब्राह्मण, वैश्य, शूद्र सभी सम्मिलित थे।

महावीर के इस समता-सिद्धान्त की आज भी विश्व को बड़ी जरूरत है। भारत में वर्ण-व्यवस्था में आज भले ही थोड़ी ढील आई हो परन्तु दक्षिण अफ्रीका और अमेरिका में काले-गोरे का भेद आज भी विद्यमान है। नीग्रो आज भी वहां हीन दृष्टि से देखा जाता है। धर्म, सम्प्रदाय और जाति के नाम पर आज भी विश्व में तनाव और भेद-भाव है। यदि महावीर के इस सिद्धान्त को सच्चे अर्थों में अपना लिया जाये तो यह विश्व सबके लिए आनन्दस्थली और शांतिधाम बन जाये।

## ३ अपरिग्रहवाद :

२०वीं शताब्दी में शांति का क्षेत्र बड़ा व्यापक हो गया है। आज व्यक्तिगत शांति के महत्व से अधिक महत्व विश्वशांति का है। इस सामूहिक शांति की प्राप्ति के लिए मानव ने अनेक साधन ढूंढ निकाले हैं लेकिन अब तक उसे शांति नहीं मिल पाई है। इसका मूल कारण है—आर्थिक वैषम्य।

भगवान् महावीर ने इस विषमता को दूर करने का जो सूत्र दिया, वह आज भी प्रभावकारी है। उनका यह सिद्धान्त अपरिग्रहवाद के नाम से जाना जाता है। अपरिग्रहवाद से तात्पर्य है-ममत्व को कम करना, अनावश्यक संग्रह न करना। संसार में झूठ, चोरी, अन्याय, हिंसा, छल, कपट, आदि जो पाप हैं, उनके मूल में व्यक्ति की परिग्रह की भावना अधिकाधिक उपार्जन की प्रबल इच्छा ही है। इस प्रबल इच्छा को सीमित रखना ही अपरिग्रह है।

इन इच्छाओं पर अंकुश लगाने का एक बहुत ही सरल उपाय भगवान् महावीर ने बताया। उन्होंने कहा—आवश्यकता से अधिक संग्रह मत करो। अपनी आवश्यकताओं को

सीमित बनाओ। यदि व्यक्ति अपनी आवश्यकतायें सीमित कर लेगा तो उसकी इच्छाएं स्वतः सीमित हो जायेंगी।

विज्ञान की उन्नति से यद्यपि आज वस्तुओं का उत्पादन कई गुना बढ़ गया है तथापि उनका अभाव ही अभाव परिलक्षित होता है। आज भी बहुत से ऐसे लोग हैं जिनके पास खाने को अन्न और पहनने को वस्त्र सुलभ नहीं है। इसका कारण है कि मानव, समाज और राष्ट्र की संग्रह-वृत्ति ने कृत्रिम अभाव पैदा कर दिया है। आज का व्यक्ति बड़ा लोभी है। वह वस्तुओं का संग्रह कर बाजार में उसका अभाव देखना चाहता है। ज्योंही वस्तुओं का अभाव हुआ कि उनकी बड़ी कीमतों को प्राप्त कर वह लखपति, करोड़पति बनना चाहता है। वस्तुओं के अभाव में उत्पन्न हुई अपने ही भाइयों की परेशानियों की वह बिल्कुल भी चिन्ता नहीं करता।

आवश्यकता से अधिक वस्तुएं एक स्थान पर संगृहीत न की जायें तो वे सबके लिए सुलभ हो जायेंगी। फिर पूंजीवाद और साम्यवाद के नाम से जो विरोध और संघर्ष आज चल रहे हैं, वे स्वतः ही समाप्त हो जायेंगे।

भगवान् महावीर ने स्पष्ट कहा—अशांति का मूल कारण वस्तु के प्रति ममत्व एवं आसक्ति का होना है। संगृहीत वस्तु पर किसी प्रकार की आंच नहीं आये, उसे कोई लेकर नहीं चला जाय, इस चिन्ता से उसके संरक्षण और संवर्धन की भावना पैदा होती है। अन्य व्यक्ति उस वस्तु को लेना चाहेगा तो उससे संघर्ष होगा। फलस्वरूप युद्ध होगा रक्तपात होगा और अशांति बढ़ेगी।

संसार में कोई भी व्यक्ति न कुछ साथ लेकर आता है न कुछ साथ लेकर जाता है। फिर अर्जित वस्तुओं पर इतनी ममता क्यों? तृष्णा व हाय-हाय क्यों? संघर्ष व द्वेष क्यों? वस्तुएं सभी यहीं पड़ी रहेंगी, हमें सब यही छोड़ कर जाना है, जीवन क्षणभंगुर है। न मालूम कब मृत्यु आ जाय। अतः हमें ममत्व भाव को छोड़ समभाव को अपनाना चाहिए। यही समत्व भाव भगवान् महावीर का अपरिग्रहवाद है।

जब यह समत्व भाव मन में आयेगा तब एक राष्ट्र दूसरे राष्ट्र को हड़पने की कोशिश नहीं करेगा, उसे अपना उपनिवेश नहीं बनायेगा, तानाशाह बनकर वहां के जन-धन का संहार नहीं करेगा। किसी को अपने आधीन रखने की भावना उसमें जन्म नहीं लेगी। सभी स्वाधीन हैं। वे स्वतन्त्रतापूर्वक अपने व्यक्तित्व का विकास करें। ऐसी सर्वहितकारी भावना से निश्चय ही विश्वशांति को बल मिलेगा।

कार्ल मार्क्स ने भी आर्थिक वैषम्य को मिटाने के लिए वर्ग-संघर्ष और अतिरिक्त मूल्य के सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है। पर मार्क्स की विवेचना का आधार भौतिक पदार्थ है, उसमें चेतना को नकारा गया है जब कि महावीर की विवेचना चेतनामूलक है। इसका केन्द्र-बिन्दु कोई जड़ पदार्थ नहीं, वरन् व्यक्ति स्वयं है।

**४.अनेकांतवाद :**

अशांति के मुख्य कारण हठवादिता, दुराग्रह, और एकान्तिकता हैं। विज्ञान के विकास ने व्यक्ति को अधिक बौद्धिक और तार्किक बना दिया है। वह अपने, प्रत्येक तर्क को सही मानने का दंभ भरता है। दूसरों के दृष्टिकोण को समझने का वह प्रयत्न नहीं

करता। इस अहंभाव और एकांत दृष्टिकोण से आज व्यक्ति, परिवार, समाज और राष्ट्र सभी पीड़ित हैं। इसीलिए उनमें संघर्ष है, सौहार्द का अभाव है।

भगवान् महावीर ने इस स्थिति से विश्व को उबारने के लिए अनेकांतवाद (सिद्धांत) का प्रतिपादन किया। उनका कहना है कि प्रत्येक वस्तु के अनन्त पक्ष हैं। उन पक्षों को उन्होंने धर्म की संज्ञा दी। इस दृष्टिकोण से संसार की प्रत्येक वस्तु अनन्त धर्मात्मक है। किसी भी पदार्थ को अनेक दृष्टियों से देखना, किसी भी वस्तु तत्व का भिन्न-भिन्न अपेक्षाओं से पर्यालोचन करना अनेकांतवाद है।

अनन्त धर्मात्मक वस्तु को यदि कोई एक ही धर्म में सीमित करना चाहे, किसी एक धर्म के द्वारा होने वाले ज्ञान को ही समग्र वस्तु का ज्ञान समझ बैठे तो यह वस्तु को यथार्थ स्वरूप में समझना न होगा। सापेक्ष स्थिति में ही यह सत्य हो सकता है, निरपेक्ष स्थिति में नहीं। हाथी को खंभे जैसा बतलाने वाला व्यक्ति अपनी दृष्टि से सच्चा है, परन्तु हाथी को रस्सी जैसा कहने वाले की दृष्टि में वह सच्चा नहीं है। अतः हाथी का समग्र ज्ञान करने के लिए, समूचे हाथी का ज्ञान कराने वाली सभी दृष्टियों की अपेक्षा रहती हैं। इसी अपेक्षा दृष्टि के कारण 'अनेकांतवाद' का नाम अपेक्षावाद और स्याद्वाद भी है। स्यात् का अर्थ है-किसी अपेक्षा से, किसी दृष्टि से और वाद का अर्थ है-कथन करना, अपेक्षा विशेष से वस्तु तत्व का विवेचन करना ही स्याद्वाद है।

अनेकान्तवाद कहता है कि यह वस्तु एकांततः ऐसी ही है, ऐसा मत कहो। 'ही' के स्थान पर 'भी' का प्रयोग करो। इससे ध्वनित होगा कि इस अपेक्षा से वस्तु का स्वरूप ऐसा भी है। इस प्रकार के कथन से संघर्ष नहीं बढ़ेगा और परस्पर समता तथा सौहार्द का मधुर वातावरण निर्मित होगा।

भगवान् महावीर ने यह अच्छी तरह जान लिया था कि जीवन तत्व अपने में पूर्ण होते हुए भी वह कई अंशों की अखण्ड समष्टि है। इसीलिए अंशी को समझने के लिए अंश का समझना भी जरूरी है। यदि हम अंश को नकारते रहे, उसकी उपेक्षा करते रहे तो हम अंशी को उसके सर्वांग सम्पूर्ण रूप में नहीं समझ सकेंगे। सामान्यतः झगड़े, दुराग्रह, हठवादिता आदि एक पक्ष पर अड़े रहने के कारण ही होते हैं। यदि उनके समस्त पहलुओं को अच्छी तरह से देख लिया जाय तो कहीं न कहीं सत्यांश निकल ही आयेगा। एक ही वस्तु या विचार को एक तरह से न देख कर उसे चारों ओर से देख लिया जाय, फिर किसी को ऐतराज न रहेगा।

प्रसिद्ध वैज्ञानिक आइन्स्टीन ने अपने सापेक्षवाद सिद्धान्त को इसी भूमिका पर प्रतिष्ठित किया है। व्यक्ति ही नहीं, आज के तथाकथित राष्ट्र भी दुराग्रह और हठवादिता को छोड़ कर यदि विश्व की समस्याओं को सभी दृष्टियों से देख कर उन्हें हल करना चाहें तो अनेकांत दृष्टि से ससम्मान हल कर सकते हैं।

महावीर को हुए लगभग २५०० वर्ष बीत गये हैं पर उनका अहिंसा, समता, अपरिग्रह और अनेकांत का सिद्धान्त आज भी उतना ही ताजा और प्रभावकारी है, जितना कि वह उस समय था।

•••

